(४) वसन्तकम्रौ:—वसन्त इव कम्रौ वसन्तकम्रौ (उपमति समास)
कम्र—कम् धातु से 'नमिकम्पिरस्य…' इत्यादि सूत्र से 'र' प्रत्यय।

(५) पाताम्—पा धातु लोट् लकार, प्रथम पुरुष द्विवचन ॥१॥

आर्यमिश्रान्-श्रीमानो को, सम्मानित, महानुभावों को। यह एक उपाधि है जो कि सभ्य व्यक्तियों के नाम के साथ लगायी जाती है। इसका सर्वत्र बहुवचन में ही प्रयोग हुआ है। 'विष्णुपुराण में'—मरीचि मिश्रैः दक्षेण इत्याणि रूप में इसका प्रयोग हुआ है। आर्य-अर्यते सेव्यत्वेन गम्यते इति आर्यः। वशिष्ठ के अनुसार आर्य वही है जो अपने कर्त्तव्यों को करता हुआ और अकर्त्तव्य को छोड़ता हुआ धर्म पर दृढ़ रहता है—

कर्तव्यमाचरन् कर्म ह्यकर्त्तव्यमनाचरन्।
तिष्ठति प्रकृतावपि स वा आर्य इति स्मृतः॥

आचार्य भरत ने भी आर्य का सुन्दर लक्षण किया है—

"कुलं शील दया दानं धर्मः सत्यं कृतज्ञता।
अद्रोह इति येष्वेत्तानार्यान् सम्प्रचक्षते॥"

विज्ञापियामि—निवेदन करता हूँ। वि+ज्ञा+णिच्+पुक् आगम। यह लट् लकार, उत्तम पुरुष, एकवचन का रूप है।

अये—यह विषाद, क्रोध एवं आश्चर्य द्योतक सम्बोधनवाची अव्यय है।

अङ्ग—यह भी सम्बोधनवाची अव्यय है। यह शब्द हर्ष, संगम, असूया, सम्बोधन तथा शीघ्रता आदि विभिन्न अर्थों में प्रयुक्त होता है—

"क्षिप्रे च पुनरर्थे च सगमासूययोस्तथा।
हर्षे सम्बोधने चैव ह्यङ्गशब्दः प्रयुज्यते॥ (आप्टे कोष)

यहाँ पर यह—"बहुत अच्छा"—इस अभिप्राय को द्योतित करने वाला सम्बोधन है।

नेपथ्य का लक्षण—"कुशीलवकुटुम्बस्य गृहं मुच्यते नेपथ्य।" अभिनेता जहाँ पर नाटकोचित रूप धारण करते हैं उसे नेपथ्य कहते हैं। आजकल उसी को 'ग्रीन हाउस, कहा जाता है। नेपथ्य शब्द के तीन अर्थ हैं—वेष धारण करना, वेष धारण का स्थान और पर्दा। 'आकल्पवेषो नेपथ्य प्रतिकर्म प्रसाधनम्'—इत्यजयः। "नेपथ्यं स्याज्वनिका रंगभूमिः प्रसाधनम्"—इत्यमरः 'नेपथ्यं त प्रसाधनः रंगभूमो वर्षभेदे" इति हैमः।

उत्सरत—उत्+सृ। यह लोट् लकार, मध्यमपुरुष, बहुवचन का रूप है। यहाँ पर सम्भ्रम (हड़बड़ाहट) द्योतित करने के लिये इस क्रिया का दो बार प्रयोग हुआ है। घबड़ाहट' शीघ्रता तथा भय की व्यञ्जना में किसी शब्द को दो या उससे अधिक बार प्रयुक्त करने की प्रक्रिया समीचीन है—"सम्भ्रमेण प्रवृत्तौ यथेष्टं अनेकधा प्रयोगो न्यायसिद्धः"।

पद्य २—

(१) मगधराजस्य—मगधानां राजा मगधराजः। "राजाहः—सखिभ्यष्टच्" सूत्र से समासान्त टच् (अ) प्रत्यय।

(२) कन्यानुगामिभिः—अनुगन्तुं शीलमेषां तेऽनुगामिनः, कन्याया अनुगामिनः कन्यानुगामिनस्तै कन्यानुगामिभिः। कन्या—अनु + गम् + णिनि। "धप्यजातौ णिनिस्ताच्छील्ये"—सूत्र से ताच्छील्य अर्थ में णिनि प्रत्यय।

(३) स्निग्धै—स्निह् + क्त। तृतीया, बहुवचन।

(४) भृत्यैः—भृ + क्यप्—"ह्रस्वस्य पिति कृति तुक्' से तुक् का आगम्।

(५) उत्सार्यते—उत्—सृ + णिच्, कर्मणि—यक्। यह लट् लकार, अन्य-पुरुष एकवचन का रूप है।

(६) जनः—इस शब्द के लोक, भुवन आदि अनेक अर्थ हैं—

'लोकस्तु भुवने जनेः—इत्यमरः ॥२॥

निष्क्रान्त—सूत्रधार उक्त प्रकार से प्रमुख सूचना देता हुआ रङ्गमञ्च से चला जाता है। निस् + क्रम् + क्तः।

स्थापना—(क) नाट्यशास्त्र के आचार्यों ने प्रस्तावना, स्थापना तथा आमुख, इन शब्दों को एक ही अभिप्राय से प्रयुक्त किया है। स्थाप्यते प्रस्तूयते कथावस्तु यस्यां सा स्थापना। जिसमें नाटक की कथावस्तु स्थापित या प्रस्तावित की जाती है उसे स्थापना या प्रस्तावना कहते हैं। साहित्यदर्पणकार आचार्य विश्वनाथ पंचानन ने भी कहा है—प्रविश्य स्थापकस्तद्वत् काव्यमास्थापयेततः अर्थात् स्थापक प्रविष्ट होकर काव्य नाटक की स्थापना करे।

(ख) नटो विदूषको वापि पारिपार्श्विक एव वा।
सूत्रधारेण सहिताः संलापं यत्र कुर्वते।
चित्रैर्वाक्यैः स्वकार्योत्थैः प्रस्तुतक्षेपिभिर्मिथः।
आमुखं तत्तु विज्ञेयं नाम्ना प्रस्तावनापि सा॥
(साहित्यदर्पण ६/३२)

(ग) सूत्रधारो नटीं ब्रूते मारिषं वा विदूषकम्।
स्वकार्यं प्रस्तुताक्षेपि चित्रोक्त्या यत् तदामुखम्॥
(दशरूपक)

अर्थात् जहां सूत्रधार नटी विदूषक एवं पारिपार्श्विक से ऐसी बातें करे, जिससे कि नाटक कथा सूचित होती हो, उसे आमुख कहते हैं और वही प्रस्तावना कहलाती है।

(घ) प्रस्तावना पांच प्रकार की होती है। यहां 'प्रवर्तक' नामक प्रस्तावना है। (कतिपय आचार्यों ने इसे 'प्रयोगातिशय' माना है)।

**परिव्राजकवेष:**—परित्यज्य सर्वं व्रजन्ति इति परिव्राजक: । परिव्राजकस्येव वेषो यस्य स परिव्राजकवेष: अर्थात् संन्यासी के समान वेष को धारण करने वाला ।

**आवन्तिकावेषधारिणी**—अवन्ति जनपदे भवा अङ्गना आवन्तिका तस्या वेषं धारयति इति आवन्तिकावेषधारिणी । आवन्तिकावेष—धृ + णिनि + ङीप् । यहाँ 'तत्रभव:' इस अर्थ में 'ठञ्' प्रत्यय होकर उसको 'इक्' आदेश तथा स्त्रीत्व कार्य करने पर यह रूप सिद्ध होता है ।

**यौगन्धरायण**—यह वत्सराज उदयन का कुशल मन्त्री था । यह उदयन को पुन राज्य प्राप्त कराने के लिये सतत् प्रयत्नशील रहा । इस कार्य में मगधराज दर्शक की सहायता अत्यन्त आवश्यक थी, इसलिये यौगन्धरायण दर्शक की बहन पद्मावती से उदयन की शादी कराना चाहता था । ज्योतिषियों की भी यही भविष्य-वाणी थी । परन्तु प्राणप्रिया वासवदत्ता के रहते उदयन विवाह के लिये सहमत नहीं था । अत: वासवदत्ता की स्वीकृति से एक षड्यन्त्र रचा गया । राज्य के सीमा-वर्ती लावाणक नामक गाँव में एक राजकीय पड़ाव डाल दिया गया और एक दिन उसमें आग लगवा दी गई । तदुपरान्त मन्त्रियों की योजनानुसार यह घोषणा करा दी गई कि वासवदत्ता और यौगन्धरायण लावाणक भी उस अग्नि में जल गये । उसके बाद यौगन्धरायण और वासवदत्ता वेष बदलकर मगध के एक तपोवन में पहुँच गये । यौगन्धरायण ने काषाय वस्त्र धारण किये और वासवदत्ता अवन्ति देश की स्त्रियों के वेष रहने लगी ।

**वासवदत्ता**—यह नाटक की प्रधान नायिका है । वासवदत्ता उदयन की पति परायणा पत्नी है । वह अनन्य सुन्दरी है ।

**पद्य ३ —**

(१) **धीरस्य**—धियम्—बुद्धि राति ददाति इति धीर: + क: । यहाँ षष्ठी एकवचन का रूप है ।

(२) **वन्यै:**—वने भावा वन्या: तै वन्यै:, वन + यत् । यहाँ 'तत्र भव:' अर्थ में 'यत्' प्रत्यय हुआ है ।

(३) **आश्रमसंश्रितस्य**—आश्रमं संश्रित: इति आश्रमसंश्रित: तस्य आश्रम-संश्रितस्य । यहाँ 'द्वितीया श्रीतातीत' इत्यादि सूत्र से द्वितीया 'तत्पुरुष समास' हुआ है ।

(४) **उत्सिक्त:**—सत् + सिच् + क्त । अर्थात् मर्यादा का उल्लंघन करने वाला ।

(५) **विनयापेत पुरुष:**—विनयात् अपेता: पुरुषा: यस्य स विनयापेतपुरुष:, (बहुव्रीहि समास) अर्थात् अविनीत सेवकों वाला । कुछ विद्वान इसे 'कर्मधारय समास' मानते हैं ।

(६) विस्मतः—वि + स्मि + क्त । घमण्ड करने वाला कोष में स्मः शब्द 'मद' का वाची है—

"दर्पोऽवलेपोऽवष्टम्भश्चित्तोद्रेकः स्मयो मदः ।"—

(७) निभृतम्—नि + भृ + क्त । शान्त, एकान्त ।

(८) ग्रामीकरोति—अग्रामं ग्रामं करोति । जो ग्राम नहीं है उसे बना रहा है—शान्त को अशान्त बना रहा है । ग्राम + च्वि + कृ + लट् + ति । यहाँ 'अभूत तद्भाव' अर्थ में 'च्वि' प्रत्यय हुआ है ।।३।।

भवति—यह स्त्रियों के लिये सत्कारवाची सम्बोधन है । यहाँ 'भा' धातु से 'डवतु' प्रत्यय करने पर 'उगितश्च' से स्त्रीत्व की विवक्षा में 'ङीप्' हो गया है यह सम्बोधन का रूप है ।

धर्माबात्मानमुत्सारयति—इस उक्ति से तत्कालीन सामाजिक स्थिति पर प्रकाश पड़ता है । उस समय तपस्या करना धर्म का एक प्रमुख अंग था और तपस्वियों के कार्य में विघ्न डालना एवं उनके साथ अभद्रता का व्यवहार करना धर्म से विमुख होना माना जाता था ।

अपि नाम—'नाम' शब्द 'सम्भावना' आदि अनेक अभिप्रायों को द्योतित करता है—

'नाम प्राकाश्यसंभाव्यक्रोधोपगमकुत्सने' इत्यमरः ।

वक्तुकामा—वक्तुं कामः यस्या सा वक्तुकामा (बहुव्रीहि समास) यहाँ 'वक्तुम्' में 'म्' का लोप हो गया है ।

एवमनिर्ज्ञातानि दैवतान्यवधूयन्ते—इस उक्ति द्वारा महान् कवि ने एक सार्वभौम सत्य का उद्घाटन किया है । यह स्वाभाविक बात है कि परिचय न होने पर अनजाने में महान् से महान् व्यक्ति, यहाँ तक कि देवताओं की भी अवहेलना हो जाती है । महाकवि भास की कृतियों में इस प्रकार की उक्तियों का बाहुल्य दृष्टिगोचर होता है । इस स्थल पर वासवदत्ता की उक्त आशंका भी स्वाभाविक है ।

दैवतानि—देव एव देवता, देवता एव दैवतम् तानि दैवतानि । देव + तल् + टाप् । देवता शब्द से स्वार्थ में 'अण्' प्रत्यय आदिवृद्धि । प्रथमा विभक्ति के बहुवचन में 'दैवतानि' रूप होता है ।

वासवदत्ता की इस उक्ति में एक गरिमा के दर्शन होते हैं । यहाँ कवि ने एक मनोवैज्ञानिक विश्लेषण प्रस्तुत किया है । वस्तुतः मनस्वी शारीरिक थकावट से उतने दुखी नहीं होते जितने वह अपमान की मानसिक व्यथा से व्यथित होते हैं ।

भुक्तोज्झितः—पूर्वं भुक्तः पश्चादुज्झितः । यहाँ "मयूर व्यंसकादयः" से समास हुआ है । इस उक्ति द्वारा यौगन्धरायण वासवदत्ता को यह बताना चाहता है कि तुम पहले राज-सम्मान का उपभोग कर चुकी हो, अब उसे छोड़कर तुमने

विशेष प्रयोजन से आवन्तिका का वेश धारण कर लिया है। समय परिवर्तनशील है। उदयन की विजय होने पर तुम फिर उसी सम्मान को प्राप्त करोगी। अतः तुम्हें व्यथित नहीं होना चाहिये।

पद्य ४--

(१) पुनर्विजयेन---इससे यौगन्धरायण का आशावाद झलकता है। उसे पूर्ण आशा है कि उसके प्रयत्नों से उदयन की विजय निश्चित है और उसे अवश्य ही पुनः राज्य-प्राप्ति होगी।

(२) अभिमतम्—यह क्रिया विशेषण है।

(३) श्लाघ्यम्—यह भी क्रिया विशेषण है।

(४) परिवर्तमाना—परि—वृत्त + लट्। "लटः—शतृशानचावप्रथमासमानाधिकरणे" इस सूत्र में लट् को "शानच्"। तत्पश्चात् "मुक्" का आगम ॥४॥

काञ्चुकीयः—यह अन्तःपुर की रानियों के अंगरक्षक का काम करता था। यह सात्त्विक और वृद्ध ब्राह्मण होता था। कञ्चुकी नाम सम्भवतः इसलिये पड़ा है कि वह कञ्चुक (चोगा) पहनता था। यद्यपि प्रसिद्ध शब्द "कञ्चुकी" है, परन्तु भास ने 'काञ्चुकीय' शब्द का प्रयोग किया है—मातृगुप्ताचार्य ने इसका लक्षण निम्न प्रकार से किया है—

ये नित्यं सत्यसम्पन्नाः कामदोषविवर्जिताः।
ज्ञानविज्ञानकुशलाः काञ्चुकीयास्तु ते मताः॥

अर्थात् जो सर्वदा सात्त्विक गुणों से युक्त, काम आदि दोषों से रहित और ज्ञान-विज्ञान में कुशल होते हैं, उन्हें काञ्चुकीय कहते हैं। नाट्यशास्त्र में कञ्चुकी का सुन्दर लक्षण उपलब्ध होता है—

अन्तःपुरचरो विप्रो वृद्धो गुणगणान्वितः।
सर्वकार्यार्थकुशलः काञ्चुकीत्यभिधीयते॥

अन्तःपुर में विचरण करने वाला वृद्ध, गुण-समूह से युक्त और सब कार्यों को करने में निपुण ब्राह्मण कञ्चुकी कहलाता है। कञ्चुक—शब्द से छण् प्रत्यय, 'छ' को ईय् आदेश तथा आदिवृद्धि करने से उक्त शब्द की सिद्धि होती है।

सम्भषकः—यह दो राजपुरुषों में से एक का नाम है।

न खलु न खलु—यह निश्चयार्थक अव्यय है। दो बार न का प्रयोग निषेध की दृढ़ता को द्योतित करता है।

उत्सारणा—उत्—सृ + णिच् + यच्, 'युवोरनाकौ' से यु को अन् आदेश। स्त्रीत्व की विवक्षा में टाप्।

पद्य ५—

(१) परिहरतु—यहाँ प्राप्त काल में लोट् लकार का प्रयोग हुआ है अर्थात् तुम्हारे इस रूक्ष व्यवहार से राजा की निन्दा का अवसर उपस्थित हुआ है। अतः तपस्वियों से कठोर व्यवहार न करो। राजा को निन्दा से बचाओ, क्योंकि सेवकों

के अच्छे बुरे आचरण का प्रभाव राजा के व्यक्तित्व पर अवश्य पड़ता है। सेवक अच्छा व्यवहार करते हैं तो उनके स्वामी की प्रशंसा होती है और बुरा व्यवहार करते हैं तो राजा निन्दनीय होता है।

(२) **मनस्विनः**—प्रशस्तं मनः येषां ते इस विग्रह में मनस् शब्द से 'अस्माया मेधास्रजो विनिः' सूत्र से विनि प्रत्यय।' प्रथमा बहुवचन का रूप है।

(३) **नगर परिभवन्**—नगरे जायमाना परिभवा नगर—परिभवास्तान् नगर परिभवान्। तपस्वी लोग स्वाभिमानी होते हैं। जहाँ उनके स्वाभिमान को धक्का लगता है, वहाँ वे रहना पसन्द नहीं करते। नगरों में अपमान की आशंका रहती है, अतः उससे बचने के लिये वह शान्त एकान्त तपोवन में निवास करते हैं ॥५॥

**हन्त ?**—यह एक सम्बोधन है, जो यहाँ हर्ष की अभिव्यक्ति करता है। यह विभिन्न अर्थों में प्रयुक्त होता है—'हन्त हर्षोऽनुकम्पायां वाक्यारम्भविषादयो।'

(अमरकोष।)

**दर्शनम्**—दृश्यन्ते ज्ञायते तत्त्वं अनया इति दर्शनम्। अर्थात् बुद्धि। दृश्+ ल्युट्+अन। दर्शन शब्द भी अनेक अर्थों में प्रयुक्त होता है—

**'दर्शननयनस्वप्न बुद्धिधर्मोपलब्धिषु'**—मेदिनी कोष।

**वत्से**—यौगन्धरायण उदयन का आदरणीय मन्त्री था। वह वयोवृद्ध था। अतः उसके द्वारा वासवदत्ता को 'बेटी' कहकर सम्बोधित करना समीचीन है। यह सम्बोधन स्नेह का प्रतीक है।

**तावत्**—यह एक अव्यय है। इसका प्रयोग कहीं सार्थक तथा कहीं केवल पदपूर्ति के लिये होते हैं।

**आत्मगतम्**—मन में। इसे "स्वगतम्" भी कहते हैं। जहाँ कोई कथन किसी को सुनाना अभीष्ट नहीं होता, वहाँ "आत्मगतम्" या "स्वगतम्" का प्रयोग किया जाता है। आचार्य विश्वनाथ पंचानन ने साहित्यदर्पण में इसकी परिभाषा की है— "अश्राव्यं खलु यद् वस्तु तदिह स्वगतं मतम्"। "स्वगत" या "आत्मगत" नाटककार की कला एवं मनोवैज्ञानिकता का प्रतीक होता है।

**अपरिचयात्**—यौगन्धरायण ने अभी हाल ही में तपस्वी का वेश धारण किया है। अतः 'तपस्विन्' सम्बोधन यद्यपि उसके सम्मान को द्योतित करता है, परन्तु अभ्यास न होने के कारण यह सम्बोधन कुछ अटपटा सा लगता है।

**न श्लिश्यते**—लोकभाषा में इसका अभिप्राय है—"नहीं जमता"—"नहीं जंचता"। श्लिष् धातु परस्मैपदी है। अतः "श्लिष्यति" प्रयोग होना चाहिये। परन्तु यहाँ भास ने आत्मनेपद (श्लिष्यते) का प्रयोग किया है। अतः यहाँ 'च्युत संस्कृति' नामक काव्यदोष है।

**गुरुभिः**—गुरु शब्द पिता आदि पूज्य व्यक्तियों के लिये प्रयुक्त होता है। "गुरुर्मत्याङ्गिरसे पित्रादौ इति हैमः।" यहाँ प्राचीन धार्मिक परम्पराओं का संकेत मिलता है। वैदिक संस्कृति में १६ संस्कारों का प्रमुख स्थान है। उनमें भी नामकरण संस्कार का अपना एक विशेष महत्त्व है। "गुरवो नामकरणं कुर्वन्ति"—इस वचन के अनुसार प्राचीनकाल में गुरु लोग नामकरण किया करते थे। राजघराने में भी यही प्रथा थी।

**आश्रमस्थाम्**—आश्रमे तिष्ठति या सा आश्रमस्थातां आश्रमस्थाम्। आश्रम—स्था + क + टाप्। इस पंक्ति में प्राचीन आश्रम-व्यवस्था का आदर्श प्रस्तुत किया गया है। महान् कवि कालिदास ने भी—वार्धके मुनीवृत्तीनाम् कहकर इस ओर संकेत किया है। उसी परम्परा के अनुसार राजा दर्शक की माता गृहस्थाश्रम के पश्चात् वानप्रस्थी का जीवन व्यतीत करने के लिये आश्रम में निवास कर रही थी।

**राजगृहम्**—यह उस समय मगध देश की राजधानी था। कतिपय व्याख्याकारों ने इसका अर्थ राजभवन भी किया है।

**आश्रमपदे**—आश्रम स्थान में। पद शब्द के अनेक अर्थ हैं—"पदं व्यवसितत्राण स्थान लक्ष्माङ्घ्रिवस्तुषु"—अमरकोश।

पद्य ६—

(१) **तपोधनानि**—तपस्या के निमित्त द्रव्य। अर्थात् वह पदार्थ जिनका उपयोग तपस्या के लिये किया जाता है। तीर्थजल, समिधायें एवं कुश आदि यज्ञीय सामग्री के अन्दर आते हैं।

(२) **स्वैरम्**—स्वस्य ईरः गमनं इति स्वैरः। स्व + ईरः "यहाँ स्वरादीरेरिणोः" इस वार्तिक से वृद्धि हुई है। यहाँ "स्वैरम्"—क्रिया विशेषण है।

(३) **धर्मपीडाम्**—धर्मस्य पीडां बाधाम्। "पीडा बाधा" इत्यमरः।

(४) **धर्मप्रिया**—धर्म प्रियो यस्याः सा धर्मप्रिया। बहुव्रीहि समास। यहाँ "वा प्रियस्य" वार्तिक के अनुसार प्रिय शब्द का विकल्प से पूर्व प्रयोग होता है ॥६॥

**पुष्पकभद्रादिभिः**—पुष्पकः भद्रः आदिरेषां तैः पुष्पकभद्रादिभिः।

**आदेशिकैः**—आदेशः शीलं येषां इत्यादोशिकास्तैः आदेशिकैः। यहाँ 'शीलम्' इस सूत्र से ठक् प्रत्यय करने पर उक्त रूप सिद्ध होता है। ज्योतिषशास्त्र के फल को आदेश कहते हैं और उसको बताने वाला आदेशिक कहलाता है। "ज्योतिषशास्त्र फलं पुराणगणकैः—आदेश इत्युच्यते।" (सिद्धान्तशिरोमणि)

पद्य ७—

(१) **भर्तृदाराभिलाषित्वात्**—भर्तृः दारा भर्तृदारा तानभिलषतीति भर्तृदाराभिलाषी—अभि—लष् + णिनि। तस्य भावः भर्तृदाराभिलाषित्वं, तस्मात् भर्तृदाराभिलाषित्वात्। 'दार' शब्द का प्रयोग केवल पुलिङ्ग और बहुवचन में ही होता है, 'अथपुम्भूम्निदाराः इत्यमरः'।

(२) **स्वता**—स्वस्य भावः स्वता। स्व + तल् + टाप्। यहाँ 'स्व' शब्द आत्मीय अर्थ का बोधक है। स्वोज्ञातावात्मनिस्वंत्रिष्वात्मीये इत्यमरः। महान् कवि कालिदास ने भी कामी स्वतांपश्यति में इसका सुमधुर प्रयोग किया है ॥७॥

**दारिका**—दृ + णिच् + ण्वुल्—अक् आदेश, स्त्रीत्व की विवक्षा में टाप् तथा इत्व ।

**भगिनिका स्नेहः**—भगिनी एवं भगिनिका । भगिनी + क + टाप्, ह्रस्व । भगिनिकायाः स्नेहः भगिनिकास्नेहः । वासवदत्ता और पद्मावती दोनों राजकुमारी थीं इसलिये वासवदत्ता का पद्मावती से बहिन का सा प्रेम स्वाभाविक है ।

**एतु एतु**—यहाँ 'नित्यवीप्सयोः' सूत्र से वीप्सा में द्वित्व हो गया है । यह आदरसूचक है ।

**भर्तृदारिका**—राजा की पुत्री । राजाभट्टारकोदेवः तत्सुता भर्तृदारिका इत्यमरः ।

उपर्युक्त उक्तियों में तत्कालीन शिष्टाचार की एक झलक दृष्टिगोचर होती है । तापसी तपः सिद्धा है । उसके अन्दर एक गरिमा है । अतः वह बैठै बैठे ही राजकुमारी का स्वागत करती है । राजकुमारी भी तापसी को अभिवादन करती है और तापसी उसे दीर्घायुष्य का आशीर्वाद देती है ।

**अतिथिजनस्य**—यहाँ भारतीय संस्कृति साकार हो उठी है । अतिथिसत्कार भारतीय संस्कृति का आदर्श है । 'छान्दोग्योपनिषद्' में कहा है—'अतिथिदेवोभव'—अर्थात् अतिथि को देव समझना चाहिये । तापसी की प्रस्तुत उक्ति अत्यन्त गौरवमयी है । उस समय तपोवनों में दूर-दूर से आकर जिज्ञासु लोग निवास किया करते थे। आश्रम में अतिथियों का उचित सम्मान होता था ।

**वासवदत्ता की**—"न हि रूपमेववागपि खल्वस्या मधुरा" इस उक्ति में एक रमणीयता के दर्शन होते हैं । यहाँ पर—"यत्राकृतिस्तत्र गुणावसन्ति"—यह उक्ति चरितार्थ हो रही है । पद्मावती में शारीरिक सौन्दर्य के साथ ही प्रियवादिता आदि गुण भी विद्यमान हैं ।

**भद्रे**—यह सम्वोधन चेटी के लिये है । संस्कृत साहित्य में स्त्रियों के लिये भद्रे ! कल्याणी ! शुभे ! शोभने ! आदि सम्बोधनों का प्रयोग मिलता है ।

**भद्रमुखस्य**—भद्रं मुखं यस्य सः भद्रमुखः तस्य भद्रमुखस्य । कल्याणसूचकः मुख वाला,—अर्थात् प्रियदर्शन । यह राजा दर्शन के लिये प्रयुक्त हुआ है । साहित्य-दर्पणकार आचार्य विश्वनाथ ने कहा है—

"**सौम्यभद्रमुखेप्येवमधमैस्तु कुमारकाः**" अर्थात् निम्न श्रेणी के पात्र राजकुमार को सौम्य तथा भद्रमुख इत्यादि शब्दों से सम्बोधित करें । परन्तु इस दृष्टि से राजा को "भद्रमुख" कहकर सम्बोधित करने के कारण तापसी को निम्न श्रेणी में नहीं माना जा सकता । वस्तुतः उक्त सम्वोधन तापसी की महनीयता को ही द्योतित करता है । वह तपःसिद्धा होते हुये भी राजा एवं राजकुमारी को सम्मानसूचक शब्दों से सम्बोधित करती है ।

**भगिनिकाम्**—अनुकम्पनीया भगिनी भगिनिका तां भगिनिकाम् । यहाँ अनुकम्पा अर्थ में कन् प्रत्यय हुआ है ।

न वरयति—यहाँ तापसी पद्मावती के विवाह के विषय में पूछना चाहती है। पद्मावती की अवस्था विवाह के योग्य है। अतः तापसी द्वारा ऐसा पूछा जाना स्वाभाविक है। ईप्सार्थक 'वर' धातु से चौरादिक णिच् प्रत्यय करके प्रथम पुरुष, एकवचन में "वरयति" रूप बनता है।

आत्मीया—आत्मन इयम् पति आत्मीया। आत्मन् + छ—ईय, टाप्।

अर्हा—अर्ह + अच् + टाप्। पद्मावती सौन्दर्य की साक्षात् प्रतिमा है। इसलिये वह तापसी की दृष्टि में महाराज प्रद्योत की पुत्रवधु होने की क्षमता रखती है।

राजकुले—यहाँ दर्शक एवं प्रद्योत दोनों के राजवंशों का संकेत है।

महत्तरे—अतिशयेन महती इति महत्तरे। महत् + तरप्। महनीयता एवं उदात्तता में दोनों वंश समान हैं। अतः दोनों के वैवाहिक सम्बन्ध वाञ्छनीय हैं। वस्तुतः परस्पर दो समान वंशों के सम्बन्धी प्रशंसनीय होते हैं। कहा भी है—

यथोरेवसमंवित्तं ययोरेव समं कुलम्।
तयोर्मैत्रीविवाहश्च न तु पुष्टविपुष्टयोः॥

आत्मानमनुग्रहीतुम्—यहाँ पद्मावती की दानशीलता सूचित होती है। वह दान देकर स्वयं को कृतार्थ समझती है, दान लेने वाले को नहीं। पद्मावती प्रत्युपकार की भावना से दान नहीं देना चाहती और वस्तुतः सर्वोत्तम दान वही है जो प्रत्युपकार की भावना से रहित होकर दिया जाय। गीता में भगवान् कृष्ण नें कहा है—

दातव्यमिति यद्दानं दीयतेऽनुपकारिणे।
देशे काले च पात्रे च तद्दानं सात्त्विकं विन्दुः॥

पद्य ८—

(१) फलशेन—यहाँ "अध्ययनेन वसति" की भाँति "हेतौ" सूत्र से तृतीया हुई है। क्योंकि फल भी हेतु माना जाता है।

(२) यथानिश्चितम्—निश्चय एवं निश्चितम् भाव में क्त प्रत्यय। निश्चित-मनतिक्रम्य यथा निश्चितम्। अव्ययीभाव समास।

(३) गुरोः देयम्—यहाँ "राज्ञः करं ददाति" की भाँति सम्बन्ध सामान्यमात्र की विवक्षा में षष्ठी विभक्ति का प्रयोग हुआ है। इसका अभिप्राय है—गुरुदक्षिणा।

(४) समीप्सितम्—सम् + आप् + सन् + क्त॥८॥

दिष्टया—यह हर्षवाची अव्यय है। "दिष्टया समुपजोषं चेत्यानन्दे" इत्यमरः। याचक का मिलना—पद्मावती अपना सौभाग्य समझती है।

प्रोषितभर्तृकाम्—प्रोषितो भर्ता यस्यास्ताम्। (बहुव्रीहि समास)। जिसका पति परदेश गया हो उस स्त्री को प्रोषितभर्तृका कहते हैं। इसका लक्षण साहित्य-दर्पणकार आचार्य विश्वनाथ पंचानन ने किया है—

नाना कार्यवशाद्यस्या दूरदेश गतः पतिः।
सामनोभव दुखार्ताभवेत्प्रोषितभर्तृका॥

प्रोषितः—प्र—वस् + क्त, दूरागम तथा सम्प्रसारण। भर्तृका यहाँ "नद्युतश्च" से कप् प्रत्यय और टाप्।

**कञ्चित्कालम्**—यहां "कालाध्वनोरत्यन्तसंयोगे" सूत्र से द्वितीया हुई है।

**परिपाल्यमानाम्**—परि—पाल + णिच् + लट्। तत्पश्चात् शानच्, यक् और मुमागम। स्त्रीत्व की विवक्षा में टाप्।

**पद्य ९**—

(१) **अर्थैः भोगैः वस्त्रैः**—इन तीनों शब्दों में फल को भी हेतु मानकर 'हेतौ' सूत्र से तृतीया का प्रयोग हुआ है।

(२) **काषायाम्**—कषायेण रक्तं वस्त्रं काषायाम्। कषाय शब्द से "तेन रक्तं रागात्" इस सूत्र के अनुसार अण् प्रत्यय, आदिवृद्धि। "काषायं" का अर्थ है गेरुआ वस्त्र, अर्थात् संन्यासी वेष।

(३) **धीरा**—विदुषी। "धीरो मनीषी ज्ञः प्राज्ञः संख्यावान् पण्डितः कवि" इत्यमरः।

(४) **चारित्रम्**—चर्यते अनेन इति चारित्रम्। चर् धातु "अर्तिलू धूर वन सहचर इत्तः सूत्र के अनुसार इत्त प्रत्यय। पुनश्च—चरित्रमेव चारित्रम्" इस अर्थ में अण् प्रत्ययः वृद्धि॥८॥

**व्यपाश्रयणा**—आश्रय-प्राप्ति की इच्छा। वि—अप्—आश्रि + युच्, अनादेश तथा स्त्रीत्व की विवक्षा में टाप्।

**पद्य १०**—

(१) **दातुं भवेत्**—यहाँ शक् धृषज्ञाग्ला ...... इत्यादि सूत्र के अनुसार अस्त्यर्थ में 'तुमुन्' प्रत्यय हुआ है।

(२) **प्राणाः**—प्राण शब्द का प्रयोग सदा पुल्लिङ्ग और बहुवचन में ही होता है—'पुंसि भूम्न्य सवः प्राणाः—

(३) **सुखम्**—सुखपूर्वक, अनायास। यह क्रिया विशेषण है॥१०॥

**अनुरूपम्**—रूपस्य योग्यं अनुरूपम्। 'अव्ययं—विभक्ति...' इत्यादि सूत्र से अव्ययीभाव समास। महान् व्यक्ति एक बार स्वीकार की हुई बात का पालन करते हैं—अङ्गीकृतं सुकृतिनः—परिपालयन्ति। पद्मावती में इस उक्ति की चारितार्थता दृष्टिगोचर होती है। अपने वचन का पालन करना उसके उच्चकुल एवं सुन्दर रूप के योग्य ही है।

**सत्यवादिनी**—सत्यं वदितुं शीलां यस्याः सा सत्यवादिनी। सत्य—वद + णिनि + ङीप्। चेटी की यह उक्ति पद्मावती के चरित्र पर प्रकाश डालती है। पद्मावती धर्मपरायण एवं सत्यवादिनी है। वह अपने वचन का पालन करने में तत्पर है। यद्यपि यौगन्धरायण के अद्भुत् न्यास की रक्षा एक अत्यन्त कठिन कार्य है, फिर भी वह पीछे नहीं हटती।

**चिरं जीवतु**—दासी होने के कारण यद्यपि चेटी का यह आशीर्वाद समीचीन सा प्रतीत नहीं होता परन्तु क्योंकि वह पद्मावती की सखी के समान थी। अतः आनन्दातिरेक में उसका यह मानसिक उद्गार स्वाभाविक है।

**हन्त**—यह हर्षसूचक अव्यय है। 'हन्त हर्षेऽनुकम्पायां वाक्यारम्भविषादयोः'-इत्यमरः।

अर्धमवसितम् भारस्य—आधा बोझ समाप्त हो गया। यह मुहावरा है। समान अंशवाची अर्धशब्द नित्य नपुंसकलिङ्ग है। 'अर्ध समेऽशके'— इत्यमरः।

अवसितम्—अव पूर्वक 'षो'—अन्त कर्मणि धातु से क्त प्रत्यय, तथा 'द्यतिस्यति' इत्यादि सूत्र द्वारा इत्व करने पर उक्त शब्द सिद्ध होता है।

उपनयत—उप—नी + लट्—शतृ। यहाँ 'वर्तमानसामीप्ये वर्तमानवद्वा' सूत्र से लट् हुआ है।

पद्य ११—

(१) महिषी—कृताभिषेका पत्नी—पटरानी—'कृताभिषेका'—'महिषी'—इत्यमरः।

(२) भवित्री—भविष्यत् के अर्थ में भू धातु से 'तृच्'—प्रत्यय और ऋदन्तत्वात् ङीप्।

(३) तत्प्रत्ययात्—तेषु प्रत्ययः तत्प्रत्ययः तस्मात्। सिद्धों के वचन पर विश्वास करने के कारण। पुष्पकभद्रादि ज्योतिषियों ने भविष्यवाणी की थी कि 'उदयन का राज्यनाश होगा।' आरुणि ने उदयन पर चढ़ाई कर उसका राज्य छीन लिया। अतः उक्त भविष्यवाणी सत्य सिद्ध हुई। अब उन्होंने कहा है कि—पद्मावती उदयन की महाराणी होगी। यौगन्धरायण को सिद्धों की उक्त वाणी पर पूरा विश्वास है। इसी विश्वास का अवलम्बन लेकर उसने वासवदत्ता को पद्मावती के पास न्यासरूप में रख दिया है। क्योंकि पुनः राज्य-प्राप्ति होने पर जब वासवदत्ता और उदयन का मिलन होगा तो वासवदत्ता के चरित्र की पवित्रता—के लिये पद्मावती का साक्ष्य अत्यन्त महत्त्वपूर्ण होगा ॥११॥

पद्य १२—

(१) पुष्पफलैः—पुष्पाणि च फलानि च पुष्पफलानि तैः पुष्पफलैः (इतरेतर योग द्वन्द्व समास)। अथवा पुष्पसहितानि फलानि पुष्पफलानि तैः पुष्पफलैः (मध्यमपदलोपी समास)।

(२) कपिलानि—कपिला गाय का दर्शन बहुत पवित्र माना गया है। वह पिंगल वर्ण या पीले रंग की होती है—'कडारः कपिलः पिंग पिशंगौ' इत्यमरः।

(३) गोकुलधनानि—गवां कुलानि गोकुलानि, गोकुलानि धनानि इव इति गोकुलधनानि : यहाँ 'उपमितं व्याघ्रादिभिः' सूत्र द्वारा 'उपमित समास' हुआ है।

(४) भूयिष्ठम्—यह क्रिया विशेषण है। यहाँ सन्ति क्रिया का आक्षेप किया गया है। बहु शब्द से अतिशय अर्थ मे 'अतिशायने तमबिष्ठनौ' सूत्र से 'इष्ठन्' प्रत्यय, 'इष्ठस्य यिट् च' सूत्र द्वारा 'बहु' शब्द को भू आदेश और यिट् का आगम करने पर 'भूयिष्ठ' शब्द सिद्ध होता है।

(५) अक्षेत्रवत्यः—क्षेत्र + मतुप्—नञ् समास ॥१२॥

अये—यह आश्चर्य तथा शंकासूचक अभ्यास है। ब्रह्मचारी जब नागरिक वेष में कञ्चुकी को देखता है तो उसे स्वाभाविक रूप से यह शंका पैदा हो जाती है कि यह तपोवन है या नहीं।

**स्त्रीजन**:— ब्रह्मचारी पद्मावती वासवदत्ता आदि स्त्रियों को देखकर वहाँ जाने में संकोच करता है।

**स्वैरं-स्वैरं**—निःशङ्क—स्वच्छन्द। ब्रह्मचारी प्रवेश करने में संकोच करता है। यह देखकर कञ्चुकी उसे निर्भय होकर प्रवेश करने के लिये उत्साहित करता है।

**सर्वजनसाधारणमाश्रमपदं नाम**—यह मुहावरा है। आश्रम का द्वार सबके लिये खुला है। वह सब व्यक्तियों के लिये एक समान है। वहाँ तपस्वियों के अतिरिक्त अन्य आगन्तुक भी बिना भेदभाव के प्रवेश कर सकते हैं। अतः ब्रह्मचारी को वहाँ स्त्रियों को देखकर संकोच नहीं करना चाहिये।

—"सर्वजनसाधारणमाश्रमपदं नाम" से आगे की टिप्पणियाँ—

**हम्**—यह असम्मतिसूचक अनुकरण शब्द है।

**सुपरिपालनीय**—सरलता से पालन करने योग्य। पद्मावती की इस उक्ति में वासवदत्ता के चरित्र की एक झलक मिलती है। वासवदत्ता परपुरुष का मुँह तक नहीं देखना चाहती। ऐसी पवित्रता के चरित्र की रक्षा कठिन नहीं।—इसका यह अभिप्राय भी हो सकता है—'मेरी धरोहर का पालन भली-भाँति होना चाहिये। उसकी इच्छा के प्रतिकूल कोई कार्य नहीं होना चाहिये।'

**अतिथिसत्कारः**—अतिथिसत्कार भारतीय संस्कृति का आदर्श है। भारतीय समाज में अतिथि का बहुत ऊँचा स्थान है। अतिथि को साक्षात् देवतुल्य कहा गया है—"अतिथि देवो भव।"

**राजगृहातः**—राजभवन से। कतिपय आचार्यों की दृष्टि में "राजगृह" नगर विशेष का नाम है। यहाँ राजगृह शब्द "अपादाने चाहीयरुहोः" सूत्र द्वारा तसिल् प्रत्यय हुआ है।

**वत्सभूमौ**—वत्सराज उदयन के राज्य में।

**उषितवान्**—वस् धातु से "वसतिक्षुधोरिट्" सूत्र द्वारा इट्, यजादित्वात् व को उ सम्प्रसारण यहाँ कर्ता में क्तवतु प्रत्यय करने पर उक्त बनता है।

**नवीकृतः**—अनवोऽपि नवः कृतः नवीकृतः। यहाँ अभूततद्भाव अर्थ में "च्वि" प्रत्यय हुआ है।

**अथ**—यहाँ "अथ" शब्द प्रश्नवाचक है। "अथ" शब्द के अनेक अर्थ हैं—

'मंगलान्तरारम्भप्रश्नकार्त्स्न्येष्वथोऽथ' इत्यमरः।

**अनवसिता**—अव्—षोऽन्तः कर्मणि धातु से कर्ता में क्त, स्त्रीत्व की विवक्षा में टाप्—इट्—अवसिता। नञ् समास में तस्मान्नुडचि' सूत्र द्वारा नुट् करने पर अनवसिता रूप बनता है।

**दारुणम्**—भीषण। 'दारुणं भीषण भीषणम्' इत्यमरः। **व्यसनम्**—विपत्ति। 'व्यसनं विपदि भ्रंशे' इत्यमरः।

अभ्यवपत्तुकामः—अभ्यवपत्तुं काम यस्य स अभ्यवपत्तुकामः। 'यहाँ तुं काममनसोरपि सूत्र द्वारा मकार का लोप हुआ है। 'अभ्यवपत्ति' का अर्थ है—'विपत्ति में सहायता करना।' 'व्यसन—साहाभ्यमभ्यवपत्तिः'—कौटिल्य अर्थशास्त्र।

आर्यपुत्रस्य—यहाँ वासवदत्ता ने अपने पति उदयन के लिये 'आर्यपुत्र' शब्द का प्रयोग किया है। भरतमुनि का कथन है कि स्त्री पति को आर्यपुत्र कहे—'सर्वस्त्रीभिः पतिर्वाच्यः आर्यपुत्रेति यौवने'। अर्यते सेव्यत्वेन गम्यते इति आर्यः—सेवा के योग्य या उपासनीय। आर्यपुत्र में 'आर्य' का भाव है 'श्वसुर',—उसका पुत्र आर्यपुत्र अर्थात् पति।

सानुक्रोशत्वम्—दयालुता। अनुक्रोशो दया, तेन सहितः सानुक्रोशः। सानुक्रोशस्य भावः सानुक्रोशत्वम्।—'कृपादयाऽनुकम्पा स्यादनुक्रोशोऽपि'—इत्यमरः।

सकामः—सफलमनोरथ। यह वासवदत्ता का यौगन्धरायण के प्रति उपालम्भपूर्ण उद्गार है क्योंकि वासवदत्ता को उदयन से अलग करने में यौगन्धरायण का ही विशेष हाथ था। कामेन सह सकामः। यहाँ सह शब्द समृद्ध्यर्थक है। 'वोपसर्जनस्य' सूत्र द्वारा यहाँ सह को स आदेश हो गया है। काम शब्द के अनेक अर्थ है—'कामोऽभिलाषस्तर्षश्च' इत्यमरः।

अथ किम्—और क्या,—अर्थात् हाँ यह मुहावरा है। यहाँ पद्मावती के कथन के दृढ़ समर्थन करने के लिये इसका दो बार प्रयोग हुआ है।

दिष्ट्या—सौभाग्य से। यह भी एक प्रकार का मुहावरा है। यह अव्यय है। संस्कृत नाटकों में इसका प्रयोग बहुलता से मिलता है।

पद्य १३—

(१) तादृशाः—यहाँ तदुपपद ज्ञानार्थक दृश् से कन् प्रत्यय हुआ है।

(२) चक्रवाकाः—चकवे। चकवा पक्षी के विषय में यह प्रसिद्धि है कि वह प्रतिदिन रात्रि में अपनी प्रिय चकवी से बिछुड़ जाता है। वासवदत्ता से वियुक्त उदयन की विरह-वेदना इतनी तीव्र है कि विरह से चकवे भी उसकी बराबरी नहीं कर सकते।

(३) स्त्री विशेषैः—महान् कवि ने यहाँ इतिहास प्रसिद्ध सीता-शकुन्तला आदि उन स्त्रियों की ओर संकेत किया है कि जिनके विरह में राम-दुष्यन्तादि ने अत्यन्त तीव्र वेदना का अनुभव किया था। वासवदत्ता के विरह में उदयन की वेदना उनसे भी अधिक है। धन्या—धनं लब्धा धन्या 'धनगणं लब्धा'—से यत् प्रत्यय। वस्तुतः वह स्त्री धन्य है जिसे उसका पति उदयन की भाँति प्राणों से भी अधिक प्यार करता है ॥१३॥

**पद्य १४—**

(१) **प्रततरुदितक्षाममुखम्**—निरन्तर रोने से मलिन मुख वाला। यहाँ 'रुदितम्'—में भाव क्त प्रत्यय हुआ है। क्षामम्' शब्द में क्षै धातु से क्तप्रत्यय होकर 'क्षायो मः' सूत्र द्वारा म हो गया है।

(२) **संस्कारम्**—स्नानादि से उत्पन्न शुद्धि को (धारण करता हुआ)। **संस्कारो मार्जनं मृजा।'—अमरकोष**

(३) **दिवा**—दिन में। यह दिनवाचक दिवा शब्द अव्यय है।॥१४॥

**पद्य १५—**

(१) **सविश्रमः**—वि + श्रम् धातु से घञ् प्रत्यय। यहाँ 'नोदात्तोपदेशस्य' इस पाणिनीसूत्र द्वारा वृद्धि का निषेध हो जाता है और विश्राम शब्द बनता है। विश्रमेण सहितः इस विग्रह में समास होकर सविश्रमः हो गया है।

(२) **प्रसक्त**—प्र + सज् + क्त। यहाँ धातु के अकर्मक होने के कारण कर्ता में क्त प्रत्यय हुआ है।

(३) **हि**—यह अव्यय है, इसका प्रयोग हेतु तथा अवधारण अर्थ में होता है—'हि हेतावधारणे' कोष। यहाँ पूर्वार्ध का हि—'निश्चयार्थक' है और उत्तरार्द्ध का हि-हेत्वर्थ में प्रयुक्त हुआ है।

(४) **नराधीपः**—नराणामधिपो नराधिपः—'राजा।' ॥१५॥

**हसितम्**—यहाँ भाव में क्त प्रत्यय है और इसीलिये यह नपुंसकलिंग है। इसी भाँति—'कथितम्' 'पर्युषितम्'—'कुपितम्' तथा 'शयितम्' में यही प्रक्रिया है।

**प्रोषित नक्षत्र चन्द्रमिव नभः**—प्रोषितानि नक्षत्राणि चन्द्रश्च यस्मात्तत् नभ इव। नक्षत्र एवं चन्द्रमा जिससे अस्त (प्रोषित) हो गये हैं। ऐसे आकाश की भाँति वह लावाणक ग्राम राजा एवं मन्त्रियों के चले जाने पर सौन्दर्य विहीन हो गया। यहाँ गाँव को आकाश, राजा को चन्द्र तथा मन्त्रियों को नक्षत्र बताया गया है।

**पद्य १६—**

(१) **वासोपेता**—यहाँ 'वासमुपेताः, वासोपेताः, तथा 'वासेनोपेता' इस रूप में क्रमशः द्वितीया तत्पुरुष तथा तृतीया तत्पुरुष की प्रक्रिया समीचीन है। 'उपेता' में उप पूर्वक 'इण्' गतौ धातु से क्त प्रत्यय हुआ है।

(१) **अवगाढः**—अव् पूर्वक गाह धातु से क्त—प्रत्यय।

(२) **मुनिवनम्**—मुनीनां वनं मुनिवनम्।

(३) **परिभ्रष्टः**—परि + भ्रंश + क्त।

(४) **संक्षिप्तीकरणं**—संक्षिप्ताः किरणाः येन सः,

**व्यावर्त्य**—वि + आङ् + वृत् + णिच् + ल्यप् ॥१६॥

———

# द्वितीय अङ्कः

कुञ्जरिके कुञ्जरिके—कुञ्जरिका किसी दासी का नाम है जो पद्मावती की प्रिय दासियों में से है और ऐसा प्रतीत होता है कि उसे पद्मावती की प्रत्येक गतिविधियों का पूर्ण पता रहता है। सम्वाद में नाम की पुनरावृत्ति शीघ्रता को द्योतित करती है।

कुत्र, कुत्र—इससे पद्मावती के दर्शन की उत्कण्ठा व्यक्त होती है। ऐसा आभास होता है कि दासी पद्मावती को कोई अत्यन्त शुभ समाचार सुनाने के लिये उत्कण्ठित है। इसी शीघ्रता मिश्रित उत्कण्ठा का प्रदर्शन करने के लिये 'कुत्र' शब्द का उच्चारण दो बार किया गया है।

किं भणसि—क्या कहती हो ? यह, दासी स्वयं ही कहती है। यह वाक्य प्रश्न की उत्तरप्राप्ति की सूचना देता है। सम्वाद में एषा…………से प्रारम्भ होने वाला वाक्य ही उत्तर के रूप में प्रस्तुत किया गया है। इस प्रक्रिया को 'आकाश-भाषित' कहते हैं। तात्पर्य यह है कि जहाँ दूसरे पात्र के दृष्टिगोचर न होने पर भी उसकी बात सुनने का अभिनय करके उपस्थित पात्र स्वयं ही प्रश्न का उत्तर दे देता है, उसे 'आकाशभाषित' कहते हैं। महान् लक्षणकार विश्वनाथ ने अपने ग्रन्थ में 'आकाशभाषित' का निम्न लक्षण प्रस्तुत किया है—'किं ब्रवीषीति यन्नाट्ये विना पात्रं प्रयुज्यते। श्रुत्वेवाऽनुक्तमप्यर्थं तत्स्यादाकाशभाषितम् ॥'

माधवीलतामण्डपस्य—माधवीलताया वासन्त्याः, 'वासन्ती माधवीलता' इत्यमरः मण्डपं निकुञ्जं तस्य माधवीलतामण्डपस्य। माधवीनाम्नीपुष्पलतया आवृत्तः स्थानमिति भावः। माधवी नाम की पुष्पलता से घिरे मण्डप अर्थात् स्थान के समीप।

उत्कृतकर्णचूलिकेन—उत्कृते ऊर्ध्वं कृते, कर्णचूलिके कर्णाभरणविशेषौ यत्र मुखे तथाभूतेन। कन्दुक-क्रीडा के समय बाधा न उत्पन्न कर सकें इसलिए पद्मावती ने अपने कर्णाभूषणों को ऊपर की ओर उठाकर स्थित कर दिया था।

व्यायामसञ्जातस्वेदबिन्दुविचित्रितेन—व्यायामात् कन्दुकक्रीडाश्रमात् सञ्जाताः समुत्पन्नाः ये स्वेदबिन्दवः घर्मोदकस्य पृषताः, 'घर्मोनिदाघः स्वेदः स्यात् पृषन्ति विन्दुपृषताः' इत्यमरः तैः सौन्दर्यवैशिष्ट्यं प्रापितेन। यह कन्दुकक्रीडा में रत राजकुमारी पद्मावती के मुख की विशेषता प्रकट करता है। अतः विशेषण है। गेंद खेलने से क्लान्त पद्मावती के मुखमण्डल पर जो पसीने की बूंदें दृष्टिगोचर हो रही हैं वे पत्र रचना की शोभा धारण किये हुए हैं। कहने का अभिप्राय यह है कि स्वाभाविक रूप से उत्पन्न हुई पसीने की बूंदें भी पद्मावती के मुख की शोभा ही बढ़ा रही हैं। इससे पद्मावती का अपूर्व सौन्दर्य प्रकट होता है।

**परिश्रान्तरमणीयदर्शनेन**—परिश्रान्तं परिश्रान्तिः, भावोक्तः, रमणीयं सुन्दरं, दर्शनं अवलोकनं यस्य तादृशेन। अभिप्राय यह है कि परिश्रम से मुख पर मालिन्य का दर्शन होना चाहिये था किन्तु इसके विपरीत पद्मावती का मुख रमणीय ही दृष्टिगोचर हो रहा है जिससे उसका स्वाभाविक सौन्दर्य व्यक्त हो रहा है।

**मुखेन**—मुखेन वदनेन। यहाँ 'इत्थं भूतलक्षणे' से तृतीया विभक्ति हुई है।

**प्रवेशक**—संस्कृत नाटकों में प्रवेशक का महत्त्वपूर्ण स्थान है। दो अङ्क के बीच पात्र की उक्ति द्वारा जहाँ किसी प्रमुख पात्र के आगमन की सूचना दी जाय उसे 'प्रवेशक' कहते हैं। प्रवेशक का लक्षण प्रस्तुत करते हुए विश्वनाथ ने कहा है– 'प्रवेशकोऽनुदात्तोक्त्या नीचपात्रप्रयोजितः। अङ्कद्वयान्तर्विज्ञेयः शेषं विश्वकम्भके यथा।' दशरूपककार धनञ्जय ने भी निम्न शब्दों में प्रवेशक का लक्षण किया है—'तद्वदेवानुदात्तोक्त्या नीचपात्रप्रयोजितः प्रवेशोऽङ्कद्वयस्यान्तः शेषार्थस्योपसूचकः॥' यहाँ दासी के मुख से नाटक की नायिका पद्मावती के आगमन की सूचना प्रथम अङ्क के अन्त में तथा द्वितीय के प्रारम्भ में दी गई है। अतः इसकी प्रवेशक संज्ञा है।

**हला**—यह अव्यय है जो सम्बोधन सूचित करता है। इस प्रकार का सम्बोधन सखी के लिये किया जाता है। 'हण्डे हञ्जे हलाह्वाने नीचां चेटी सखीं 'प्रति' इत्यमरः।' यहाँ वासवदत्ता ने पद्मावती के प्रति निकटतम सम्बन्ध प्रदर्शित करते हुए 'हला' शब्द से सम्बोधित किया है 'यह तुम्हारी गेंद है' इस वाक्य का तात्पर्यार्थ है कि वासवदत्ता ने अपनी बारी को समाप्त कर लिया है और फिर गेंद पद्मावती को देना चाहती है।

**एतावत्**—यह शब्द देर तक होने वाली कन्दुक-क्रीड़ा को व्यक्त करता है।

**क्रीडित्वा**—यहाँ क्रीड् धातु से हेत्वर्थ में 'क्त्वा' प्रत्यय हुआ है। क्रीडित्वा-खेलित्वा अर्थात् खेलकर (खेलने से)।

**अधिक सञ्जातरागौ**—अधिकम् अत्यन्तम्, सञ्जात उत्पन्नो रागो रक्तिमा ययोस्तौ-इति हस्तयोर्विशेषणम् अर्थात् कन्दुक-क्रीड़ा में रत पद्मावती का हाथ अत्यन्त लाल हो गया है। वासवदत्ता 'परकीयौ' शब्द के प्रयोग से नाटक की सर्वप्रमुख घटना (पद्मावती के पाणिग्रहण) की ओर संकेत करती है। अभिप्राय यह है कि पद्मावती के हाथ जो गेंद खेलने क्लान्त हो चुके हैं वे मानो दूसरे आदमी के हाथ जैसे प्रतीत हो रहे हैं जिनसे कोई भी अपना कार्य सम्पन्न नहीं हो सकता। लक्ष्यार्थ से ऐसा अर्थ निकलता है कि रंगे हुए पद्मावती के हाथ अब दूसरे के हो गये हैं। महान् कवि कालिदास ने भी—'अर्थो हि कन्या परकीय एव।' से इसकी पुष्टि की है। वासवदत्ता में उत्पन्न सपत्नी की ईर्ष्या का आभास भी प्रस्तुत उक्ति में मिलता है।

**क्रीडतु क्रीडतु**--पौनः पुण्य के अर्थ में यह द्वित्व का प्रयोग किया गया है। कुँआरेपन की स्वच्छन्दता एवं अल्हड़ता का बोध इससे कराया गया है।

**कन्याभावरमणीयः कालः** - कन्याभावेन-बाल्येन, कौमार्येण इत्यर्थः, रमणीयः सुन्दरः यः कालः सः कन्याभावरमणीयः कालः। भाव यह है कि बालोचित लीलाओं को करती हुई राजकुमारी अपनी किशोरावस्था को समाप्त करें। दासी की इस उक्ति से स्पष्ट है कि राजकुमारी के स्वच्छन्द विचरण का समय जो अब समाप्तप्राय है, आनन्दपूर्वक बीते, क्योंकि निकट ही वह समय है जब राजकुमारी प्रणयसूत्र में बँध जायेगी और उस समय यह सारी चपलता समाप्त हो जायेगी।

**अधिकमद्यशोभते**--वासवदत्ता की इस उक्ति में, 'जिसका अर्थ आज अधिक सुन्दर लग रहा है' कर्त्तव्यपालन का आभास मिलता है। वासवदत्ता को सर्वदा उसके स्वामी उदयन का उत्कर्ष अपेक्षित है जो राजकुमारी पद्मावती के साथ विवाह हो जाने पर ही सम्भव है। इसीलिये वासवदत्ता पद्मावती के मुख-छवि की प्रशंसा करके उसके मनोभावों को जाग्रत करने का प्रयास करती है। पद्मावती के मनोभावों को छेड़कर उसके तुरन्त बाद वर की ओर संकेत करना इसी अभिप्राय की पुष्टि करता है।

**सानुक्रोश**—अनुक्रोशो दया, 'कृपादयाऽनुकम्पा स्यादनुक्रोशोऽपि' इत्यमरः तेन सहितः सदय, दयालुरित्यर्थः। नाटक के नायक उदयन का प्रथम परिचय उसके गुणों के वर्णन के साथ कराया गया है। उदयन एक धीरललित नायक है। इस प्रकार के नायक दयालु प्रकृति के होते हैं। उदयन इसकी साकार प्रतिमा है।

**एवमुन्मादित**—उन्मत्ततां प्रापितः उत्पूर्वाण्णिजन्तान्मदेः क्त। 'उन्मादित किया गया हुआ' यह अभिप्राय है। कहने का तात्पर्य यह है कि उदयन के गुणों से अनायास ही लोग प्रभावित हो जाते थे। उदयन की पत्नी वासवदत्ता भी इस तथ्य को अस्वीकार नहीं कर सकी है।

**दर्शनीय एव**---दर्शन करने योग्य। महाकवि भास ने वासवदत्ता से उदयन के लिये 'दर्शनीय' शब्द का प्रयोग कराकर भारतीय संस्कृति की रक्षा की है। पति-पत्नी के लिये देवता स्वरूप होता है और आर्य संस्कृति में पत्नी, पति का दर्शन कर अपना जीवन सफल मानती हैं। भारतीय जीवन के उस रूप की ओर संकेत कर कवि ने आर्य-संस्कृति को गौरव प्रदान किया है। 'एव' का प्रयोग दर्शनीयता को निश्चितता प्रदान करने के लिये किया गया है।

**आर्यपुत्रपक्षपातेनातिक्रान्तः**—आर्यपुत्रस्य उदयनस्य पक्षपातः प्रेम तेन करणीभूतेन, समुदाचारः कर्त्तव्यमिति यावत्. अतिक्रान्त उल्लङ्घितः। आर्यपुत्र उदयन का सम्बोधन है। वासवदत्ता को उदयन के प्रति प्रेम स्वाभाविक है। पति की निन्दा उसके लिये असह्य है, इसीलिये उदयन की कुरूपता का प्रतिवाद करते हुए वासवदत्ता ने 'दर्शनीय एव' इस प्रकार के अपने दृढ़ एवं पक्षपातपूर्ण वचनों का प्रयोग किया है। नाटककार द्वारा पक्षपात शब्द के प्रयोग द्वारा इसी अभिप्राय की अभिव्यक्ति होती हैं।

**न खल्वेष उज्जयिनीदुर्लभः**—उज्जयिन्याः उज्जयिनीवासिनामुपलक्षणात् दुर्लभः दुष्प्रापः (न खलु एष राजा)। उज्जयिनी वासियों के लिये दुर्लभ नहीं अर्थात् सुलभ। महाराज उदयन की लोकप्रियता का आभास इससे मिलता है। इसी से यह भी सिद्ध होता है कि राजा उस समय सर्वसाधारण था। उस समय की सामाजिक व्यवस्था एवं शासन-प्रणाली का भी आभास प्रस्तुत सम्वाद में प्राप्त होता है।

**सर्वजनमनोऽभिरामं खलु सौभाग्यं नाम**—महाकवि भास की प्रस्तुत उक्ति मानव जीवन-दर्शन की झांकी प्रस्तुत करती है। वस्तुतः सौन्दर्य मन को सर्वदा आकृष्ट करने वाला होता है। सुन्दरता मनोमुग्धकारिणी होती है जिसमें मनुष्य खो जाना चाहता है, आनन्दातिरेक में डूब जाना चाहता है। यही कारण है कि ब्रह्म के स्वरूप में सौन्दर्य का प्रमुख स्थान है। इस प्रकार प्रस्तुत उक्ति सारगर्भित होते हुए जीवन की एक बहुत बड़ी वास्तविकता को भी प्रकट करती है।

**अत्याहितम्**—महद्भयम्, अत्याहितं महाभीति, रिति कोषः। महान् भय। वासवदत्ता उदयन की पत्नी है। पति-पत्नी का कोई अस्तित्व ही नहीं होता। वासवदत्ता का जीवन उदयन द्वारा पद्मावती को ग्रहण कर लेने से कष्टमय हो गया है, इसलिये वासवदत्ता के मुँह से अनायास ही 'अत्याहितम्' शब्द निकल पड़ा।

**आगमप्रधानानि..........महापुरुषहृदयानि भवन्ति**:—आगमः शास्त्रम्, प्रधानं मुख्यो येषु तानि आगमप्रधानानि। सुलभं सुसम्भवं सुकरमिति यावत् पर्यवस्थानम्—विकारपरित्याग द्वारा स्वरूपेणावस्थितिः येषां तानि सुलभपर्यवस्थानानि, महापुरुषहृदयानि—महात्मनादारप्रकृतीनां चेतांसि, भवन्ति जायन्ते। भारतीय शास्त्रों का भारतीय संस्कृति के निर्माण में प्रमुख स्थान रहा है। शास्त्रों का प्रतिपाद्य विषय है जीव और ब्रह्म का सम्बन्ध एवं संसार का वास्तविक स्वरूप निर्धारण कर मोक्ष की प्राप्ति के लिये मानव उद्बोधित करना। मनुष्य को जब सांसारिक असारता का ज्ञान हो जाता है, उस समय उसके समक्ष यह जीवन एक अभिनय-सा प्रतीत होने लगता है और जीवन सम्बन्धी प्रत्येक घटनाएँ उसके लिये अवास्तविक हो जाती हैं। इस प्रकार यह उक्ति जहाँ एक ओर शास्त्रों की गरिमा व्यक्त करती है दूसरी ओर नाटक के नायक उदयन को शास्त्रज्ञ एवं महान् पुरुष के रूप में भी चित्रित करती है।

**वरिता**—ग्रहण की गई। ईप्सार्थक चुरादिगणीय वर् धातु से 'क्त' प्रत्यय होने पर इस पद की सिद्धि होती है। कहीं कहीं 'वृत्ता' पाठ भी मिलता है। इसकी सिद्धि वृ + क्त + टाप्। इस प्रकार से होती है। अर्थ दोनों का एक ही है।

**अभिजनः**—अभिजनः कूलम्, 'सन्ततिर्गोत्रजनन कुलान्यभिजनान्वयौ' इति कोषः। अभिप्राय है—उच्चकुल में उत्पन्न हुए।

विज्ञानम्—विशिष्टं ज्ञानं विज्ञानम्। वीणावादनानि एवं विभिन्न शास्त्रों के ज्ञाता होने के कारण। यह उदयन का विशेषण है। 'विज्ञानं शिल्पशास्त्रयोः' इत्यमरः। उदयन के गुणों की व्याख्या प्रस्तुत करके महाकवि भास ने भारतीय वर के आवश्यक गुणों की ओर निर्देश किया है। वर के आवश्यक गुणों को निम्नोक्ति द्वारा बताया गया है—'कुल च शीलं च सनाथता च विद्या च वित्तं च वपुर्वयश्च'। उदयन में उपरोक्त सभी गुण विद्यमान हैं, इसीलिये महाराज ने पद्मावती को उदयन के लिये समर्पित कर दिया है।

शोभनं नक्षत्रम्—शोभनं उत्तमम् नक्षत्रं नक्षत्रस्थितिः (वर्तते)। नक्षत्र से अभिप्राय शुभ तिथि एवं लग्न आदि से भी है। ज्योतिष में विवाह के लिये शुभ नक्षत्र की गणना निम्न प्रकार से की गयी है—'रेवत्युत्तररोहिणी मृगमघामूलानुराधाकर-स्वातीषु प्रमदा तुलामिथुनके लग्ने विवाहः शुभः। मासाः फाल्गुनमाघमार्गशुचयो ज्येष्ठस्तथा माधवः शास्त्राः सौम्यदिन तथैव तिथयोरिक्ता कुहूवर्जिताः'।

कौतुकमङ्गलम्—वैवाहिक मङ्गलोचितं मङ्गलसूत्रम्। विवाहमङ्गलसूत्र बन्धनरूपं शुभकार्यमित्यर्थः। यह एक विशेष विधि है जो विवाह के पहले सम्पन्न की जाती है। मध्यमपदलोपी समास।

भट्टिनी—आकृताभिषेका दर्शकस्य राज्ञः पत्नी। 'देवीकृताभिषेकायामितरासु तु भट्टिनी' इत्यमरः।

---

## तृतीय अङ्क

विवाहामोदसङ्कुले—विवाहस्य पद्मावती परिणयस्य, आमोदः आनन्दः तेन सङ्कुले परिपूर्णे अर्थात् विवाहोत्सवानन्दसन्दोहमग्नैर्बान्धवजनैः परिपूर्णे। विवाहोत्सव में आनन्दपूर्वक भाग लेने वाले बन्धु-बान्धवों से परिपूर्ण राजमहल। यह शब्द 'अन्तः पुरचतुश्शाले' की विशिष्टता भी प्रकट करता है। अतः यह विशेषण भी है।

अन्तःपुरचतुश्शाले—अन्तःपुरे शुद्धान्ते यत् चतुःशालं परस्परा भिमुखीनां शालानां चतुष्ट्येन संयुक्तं सदनमित्यर्थः। अन्तःपुर के अन्दर परस्पर एक दूसरे के सामने बने हुए चार दरवाजों वाला गृह। यह अन्तःपुर का सर्वाधिक महत्त्वपूर्ण भाग है जहाँ राजमहल के विशिष्ट कार्य (उत्सव) सम्पन्न किये जाते थे।

अन्योऽन्यविरहिता—परस्परं वियुक्ता, प्रियेणविनाकृतेत्यर्थः। एक दूसरे से वियुक्त होकर। [ऐसी किम्वन्दती है कि चक्रवाक मिथुन एक दूसरे से असीम प्रेम करते हैं और दुर्भाग्यवश वे एक दूसरे से यदि अलग हो जाते हैं तो वियोग में तड़प-तड़प कर अपने प्राणों को छोड़ देते हैं।] यहाँ वासवदत्ता का उदयन के प्रति असीम प्रेम प्रदर्शित करने के लिये चक्रवाक की उपमा कवि ने प्रस्तुत की है।

**आर्यावन्तिका**—अवन्त्यां भवेत्यर्थः । यहाँ 'तत्र भवः' के अधिकार में 'काश्यादिभ्यष्ठञ्ञिठौ' इस सूत्र से काश्यादि की आकृतिगणत्व में निठ प्रत्यय और तस्येकादेशे स्त्रीत्वाट्टाप् होता है । अर्थ है अवन्तिदेश से आने वाली आर्या अर्थात् वासवदत्ता ।

**अमण्डितभद्रकम्**—न मण्डितं अमण्डितं, भद्र एव भद्रकः तम् । भद्र+कः स्वार्थे । बिना शृङ्गार के जिसकी शोभा अपूर्व है ।

**प्रियङ्गुशिलापट्टके**—प्रियङ्गु फलिनीवृक्षस्य 'लतागोवन्दिनी गुन्द्रा प्रियंगुः फलिनीफली । विष्वक्सेना गन्धफली' इत्यमरः । तदधःस्थे शिलापट्टके पाषाणखण्डे स्थितावासवदत्ता । प्रियंगुः अर्थात् लतामण्डप के नीचे शिलावेदिका के ऊपर ।

**महाकुलप्रसूताः**—महति कुले प्रसूता उच्चे वंशे गृहीत जन्मा कुलीनेति यावत् । महान् अर्थात् उच्च कुल में पैदा हुई । मनुष्य का स्वरूप एवं आचार-विचार सहज ही उसके वंश मर्यादा का अनुमान करा देता है । वासवदत्ता के भी समस्त आचरण मनोहारी हैं । अतः उसके उच्च कुल के होने में सन्देह नहीं है ।

**कौतुकमालिकां**—सौभाग्यसूचिकां मंगलस्रजम् । स्त्री के सुहाग को सूचित करने वाली माला । आज समय की क्रूर गति ने इस परम्परा को नष्ट कर दिया है। सम्भव है आज की जयमाला प्रक्रिया इसी परम्परा का परिवर्तित रूप हो ।

**अहो ! अकरूणाः खल्वीश्वराः**—यहाँ ईश्वर शब्द 'काल' अर्थ को व्यञ्जित करता है । वेदों में काल की महत्ता सर्वोपरि बतलायी गई । 'अथर्ववेद' के १९वें काण्ड में काल का महनीय वर्णन है—"काले तपः काले ज्येष्ठं काले ब्रह्म समाहितम् । कालो ह सर्वस्येश्वरो यः पितासीत् प्रजापतेः" । यहाँ स्पष्ट रूप में काल को ईश्वर कहा गया है । यह ठीक भी है, काल वास्तव में बड़ा निर्दयी है । कालचक्र में पड़कर आज का राजा कल का भिखारी बन जाता है । यही दशा यहाँ वासवदत्ता की है । कुछ समय पूर्व जिसका सम्मान महारानी के रूप में होता था, आज उसी को पति एवं राज्य से अलग होकर स्त्रियों के लिये सर्वाधिक कष्टकारिणी सौत के लिये सुहाग माला गूंथनी पड़ रही है । यह समय की निर्दयता नहीं तो क्या ?

**सपत्नीमर्दनं नाम**—वेद भारतीय संस्कृति के प्रारम्भिक रूप हैं । वेदों में 'अथर्ववेद' का एक महत्वपूर्ण स्थान है । 'अथर्ववेद' में जहाँ मारण-मोहन मन्त्रों का उल्लेख मिलता है वहीं अभिचारिक मन्त्रों में हमारी संस्कृति का एक विशिष्ट रूप भी दृष्टिगोचर होता है । सपत्नी का दर्पदलन करना इसका एक प्रमुख अंग है जिसके लिये विभिन्न औषधियों का प्रयोग किया जाता था । यहाँ भी उसी परम्परा की एक झलक प्रस्तुत की गई है ।

———

# चतुर्थ अङ्क

**विदूषक**—संस्कृत नाटच-साहित्य में विदूषक का अत्यन्त महत्वपूर्ण स्थान होता है। यह हास्य अभिनेता की भूमिका को यथोचित निर्वाह करता है। अपने विचित्र हाव-भाव एवं हास्यपूर्ण वार्तालाप से दर्शकों को हंसाना विदूषक का प्रमुख कार्य होता है। विदूषक का लक्षण भी प्रस्तुत करते हुए साहित्यदर्पणकार ने कहा है—कुसुमवसन्ताद्याभिधः कर्मवपूर्वेभाषाद्यैः। हास्यकरः कलहरतिर्विदूषकः स्यात् स्वकर्मज्ञः'' ॥ (सा० दर्पण) ३–४२।

और भी 'विकृताङ्गव चोवेषैर्हास्यकारी विदूषकः' (सुधाकर) सामान्यतः विदूषक मुख्य अभिनेता का सुहृदय होता है एवं दैनिक जीवन में प्रधान अभिनेता को आवश्यक सलाह भी देता है। मुख्यतया विदूषक भोजनप्रिय ब्राह्मण हुआ करता है।

**वत्सराजस्याभिप्रेत विवाहमङ्गलरमणीयः कालः।**

वत्सराजस्योदनस्य अभिप्रेतमभीष्टं यद् विवाहमङ्गलं पद्मावतीपरिग्रहमहोत्सव, वस्तेन रमणोयः शोभनः कालः अतीतः समयः दृष्टः अस्माभिरिति शेषः। वत्सराज उदयन के पुनर्राज्यप्राप्ति में मगधराज की सहायता अत्यन्तावश्यक थी, यह सहायता उसी समय प्राप्त हो सकती थी जब मगधराज से उदयन का कोई अत्यन्त निकट का सम्बन्ध हो। पद्मावती के साथ विवाह से इस समस्या का पूर्णतः समाधान हो जाता है। यह सम्बन्ध इसीलिये महाराज उदयन को अभीष्ट भी है अतएव ऐसा महोत्सव जिस काल में सम्पन्न होगा वह समय निश्चित रूप से रमणीय होगा।

**उत्तरकुरुवासो मयानुभूयते**—उत्तरा कुरवो नाम काचिद् देवस्थानः तत्रवासोऽवस्थानाम्, मयेति स्वात्मनो निर्देशः, अनुभूयतेऽनुभवगोचरीक्रियते। उत्तरकुरु एक पौराणिक स्थान है जिसकी स्थिति स्वर्णनिर्मित सुमेरु पर्वत के उत्तर में स्वीकार की जाती है। यह स्थान शाश्वत सौन्दर्य का स्थान एवं रमणीयता का आगार है। इसको देवभूमि की संज्ञा प्रदान की जाती है। यहीं अप्सराओं का निवासस्थान भी माना जाता है। ब्रह्मचारी विदूषक उत्तरकुरुवास की अनुभूति तो कहता है किन्तु वह अप्सराओं से रहित ही उत्तरकुरु की अपेक्षा रखता है यह 'अनप्सरस्' शब्द के प्रयोग से नाटककार ने भारतीय संस्कृति की रक्षा की है।

**सुप्रच्छदनायां शय्यायां**—सु सुन्दरं कोमलं प्रच्छदनमास्तरणं यत्र तस्याम्। प्रकर्षेण छद्यते आस्तीर्यते अनेन इति प्रच्छदनम्, 'आधृषाद्वेति णिजभावपक्षे छदि अपवारणे' इत्यतः करणे ल्युट्। अभिप्राय यह है कि कोमल एवं सुन्दर रूप से सजी हुई शय्या अर्थात् बिछौने पर।

**सुखं नामयपरिभूतमकल्त्रवतं च**—आमयेन रोगेण परिभूतमाक्रान्तं अकल्पवर्तम्

कल्यवर्त: प्रातराश: प्रातकालिकं भोजनं, नग्नास्ति यत्रेत्येवम्भूतम्, सुखं न । विदूषक वातादि रोगों से पीड़ित है इससे उसे प्रातराश की उपलब्धि नहीं हो पाती। रोगी होने के कारण उसकी शारीरिक प्रक्रिया ठीक नहीं है । इस प्रकार वह अपने को सुखी अनुभव नहीं करता । सुख के साधनों की चर्चा करते हुये कवियों ने 'नित्यमरोगिता च' कहकर आरोग्य को सुख का विशिष्ट साधन बतलाया है । विदूषक रोगाक्रान्त है, इसी से उसे प्रात:कालिक भोजन से भी वंचित होना पड़ता है और इस कारण वह सुखी नहीं है ।

**किन्निमित्तं**—यह एक क्रिया विशेषण है । किन्निमित्तम् अस्यां क्रियायामिति किन्निमित्तम् । अभिप्राय है—किस प्रयोजन के लिये ।

**स्नात:**—'स्ना' धातु में 'गत्यर्थाकर्मक' इत्यादि सूत्र से 'क्त' प्रत्यय हुआ है । अभिप्राय है प्राप्त: स्नान तक सारी नित्य क्रियाओं की परिसमाप्ति ।

**अधन्यस्य मम कोकिलानामक्षिपरिवर्त इव ।**

**कुक्षिपरिवर्त: संवृत्त:**—विदूषक की यह उक्ति हास्यास्पद होते हुए भी गम्भीरता का आधान कराती है । सर्वप्रथम विदूषक अपने को दुर्भाग्यशाली कहता है और फिर उसका कारण स्पष्ट करते हुए कहता है कि मेरे पेट में कुक्षि परिवर्तन हो गया है जिससे मेरा भोजन उचित रूप से नहीं पच रहा है उपमान रूप में कोयल की आँख को प्रस्तुत करता है । कुक्षि-परिवर्तन भी इसी प्रकार से जैसे कोयल का आँख परिवर्तन, आँख परिवर्तन हिन्दी का एक मुहावरा है जिसका तात्पर्य है किसी मनुष्य या वस्तु की ओर से पूर्णतया उदासीन हो जाना । प्रसिद्ध है कि कोयल अपने बच्चे को कौओं के घोंसले में एक बार रख देती है और फिर कभी उसकी तरफ नहीं देखती । कौवे को ही उसका पालन-पोषण करना पड़ता है । इस उक्ति का लक्ष्यार्थ हमें वासवदत्ता की स्मृति दिलाता है जिसके हाथों विदूषक मोदक खाता था । अब वासवदत्ता की अनुपस्थिति में विदूषक के दैनिक जीवन में अव्यवस्था सी उत्पन्न हो गयी है किन्तु उसे स्पष्ट व्यक्त नहीं कर सकता ।

**"प्रवेशक" के बाद की टिप्पणियाँ**

**प्रवेशक**—इसकी परिभाषा द्वितीय अङ्क के प्रवेशक की टिप्पणी में दी गई है । यहाँ चतुर्थ अङ्क के प्रवेशक में चेटी एवं विदूषक के वार्तालाप द्वारा यह सूचना दी गयी है कि पद्मावती का विवाह उदयन से हो गया है, पर अभी तक उदयन वहीं मगध में ठहरा हुआ है और वहाँ उसका बहुत आदर हो रहा है ।

**हला**—अमरकोष के अनुसार—"नीचे को पुकारने" के लिये 'हण्डे' चेटी को पुकारने के लिये 'हिञ्जे' और "सखी को पुकारने" के लिये 'हला' शब्द का प्रयोग होता है—'हण्डे हञ्जे हलाह्वाने नीचां चेटी सखी प्रति । यहाँ पद्मावती ने चेटी के प्रति 'हला' सम्बोधन का प्रयोग किया है जो कि अमरकोष के उक्त प्रमाण

के आधार पर समीचीन प्रतीत नहीं होता, परन्तु चेटी को सखी मानकर पद्मावती द्वारा किया गया यह 'हला' सम्बोधन असंगत भी नहीं कहा जा सकता ।

**कुसुमिताः**—कुसुमानि संजातानि येषां तादृशाः–'तदस्य संजातम्,.........' इत्यादि सूत्र द्वारा 'इतच्' प्रत्यय ।

**शेफालिकागुल्मकाः'**—हारसिंगार के गुच्छे । शेरते शेफाः भ्रमराः यस्यां सा शेफालिका तस्याः गुलमकाः,—अथवा–शेफा शयन शालिनः अलयो यत्र,—अर्थात् जिसमें भंवरे मस्त होकर सोते हैं वह लता ।

**प्रवालान्तरितैरिव मौक्तिक लम्बकैः**—जिसके मध्य में मूंगे गुंथे हुए हैं ऐसी मोतियों की माला के समान । हारसिंगार के फूल का फैला हुआ भाग सफेद एवं पिछला नालि का भाग पीलापन लिए हुए लाल सिन्दूरी होता है। अतः वह ऐसा मालूम होता है मानो मोती के साथ मूंगा जड़ दिया गया हो। साथ ही ऐसे मनमोहक फूलों से लदी डाली जब नीचे लटक जाती है तो मूंगों से जटित साक्षात् मोतियों की माला के समान सुशोभित होने लगती हैं ।

**आचिताः**—व्याप्त । आ + चि + क्त ।

**"उभे उपविषतः"—से बाद की टिप्पणियाँ**

**अर्धमनः शिलापट्टकैरिव**—मनः शिलायः पट्टकाः मनः शिलापट्टकाः, अर्धे मूल भागे मनः शिलापट्टकाः इति अर्धमनः शिया पट्टकाः तैरिव । आधे भाग में (मूल भाग में) मैनसिल टुकड़े की भाँति । हारसिंगार के फूलों का पिछला नालि का भाग सिदूरी होता है और आगे का भाग श्वेत होता है । अतः उनसे भरी हुई चेटी की अञ्जलि मैनसिल के लाल-लाल टुकड़ों से भरी-सी प्रतीत होती है ।

**ना अवचित्य**—यह प्रयोग अवैयाकरण है इसके स्थान पर "अलभ वचित्य" प्रयोग ही साधु ।

**उत्कण्ठता**—उत् + कण्ठ् + क्त + टाप । प्रिय से निकलने के लिये जो उत्सुकता-मिश्रता व्याकुलता होती है, उसे उत्कण्ठा कहते हैं ।

**न जानामि**—पद्मावती की इस उक्ति में भास ने मनोवैज्ञानिक ढंग से प्रेम की तीव्र अनुभूति का चित्रण किया है । प्रेम वस्तुतः कहने की बात नहीं "वह तो अनुभूति की वस्तु है ।" इसीलिये वासवदत्ता के यह पूछने पर कि–'सखि ! क्या तुम्हें पति प्रिय है"—पद्मावती कहती है 'यह तो मैं नहीं जानती परन्तु उनके बिना मैं बेचैन सी हो जाती हूँ" । पद्मावती की इस उक्ति में उदयन के प्रति उसकी प्रगाढ़ प्रेमानुभूति के साथ-साथ उसको शालीनता एवं सरलता भी साकार हो उठी है ।

**दुष्करं खलु**—वासवदत्ता की इस उक्ति में उसकी अन्तर्वेदना एवं विवशता अभिव्यक्त हो रही है । एक ओर तो उसे अपना सपत्नीत्व छिपाना पड़ रहा है तथा

दूसरी ओर सखी सम्बन्ध से पद्मावती के पति प्रेम को पल्लवित करने के लिए समुदाचार का निर्वाह करना पड़ रहा है । यही वासवदत्ता के लिए दुष्कर कार्य है ।

**आर्यपुत्र पक्षपाते नातिक्रान्तः समुदाचारः**—वासवदत्ता पद्मावती के यहाँ "अवन्तिका" के रूप में रह रही है । उदयन के प्रति प्रेम की तन्मयता के कारण वह कभी-कभी अपने इस प्रच्छन्न रूप को भूल कर ऐसी उक्तियाँ कह देती है कि जिससे रहस्योद्घाटन होते होते रह जाता है और फिर वह अपने वाग्वैदग्ध्य से समुचित संगति बिठा देती है । यहाँ भी पद्मावती जब यह संदेह व्यक्त करती है कि "क्या आर्यपुत्र जैसे मुझे प्रिय हैं वैसे ही अपनी पूर्व परिणीता वासवदत्ता को भी थे या नहीं" -तो वासवपत्ता इसके उत्तर में भावुकतावश अचानक कह उठती है—"अतोऽप्यधिकम्" । यह सुनकर शंकितमना पद्मावती पूछती है कि—"तुम यह कैसे जानती हो" । पद्मावती के इस प्रश्न के साथ ही उसे अपनी भूल का बोध होता है और वह—"हम्, आर्यपुत्र पक्षपातेन"······इत्यादि वाक्य द्वारा मन ही मन आत्मविश्लेषण करतो है तथा "यद्यल्पः स्नेहः"...इत्यादि वाक्चातुर्य द्वारा बात को सम्हाल लेती है ।

**बन्धुकजीवकुसुम**—इस फूल को संस्कृत में "बन्धूक" तथा 'दुपहरिया' कहते हैं । इसकी यह विशेपता है कि यह दोपहर की तीव्र धूप में खिलता है ।

**प्रचित**—प्र + चि + क्त । इकट्ठे किये हुये ।

**पद्य १—**

(१) **उज्जयिनी गते**—अवन्ती के राजा प्रद्योत ने उदयन को अपने मन्त्री द्वारा पकड़वा कर उज्जयिनी में रखा था । उदयन एक कुशल वीणावादक था । उसकी प्रसिद्ध एवं अत्यन्त प्रिय वोणा का नाम "घोषवती" था, जिसके स्वर से वह हाथियों को भी पकड़ लेता था । प्रद्योत को जब उदयन की इस विशेश्रता का पता लगा तो उस ने उसे अपनी पुत्री वासवदत्ता को वीणा सिखा ने के लिये नियुक्त कर दिया । वीणा सिखाने के चक्कर में ही उदयन वासवदत्ता के सौन्दर्य आदि गुणों पर मोहित होकर उसके प्रेमपाश में फंस गए ।

(२) **कामेन**—हृदय की रागात्मक प्रवृत्ति का नाम ही काम है और इसकी गणना देवताओं में की गई है । अमरकोष में कामदेव के निम्नलिखित उन्नीस नाम गिनाए गए हैं—

**मदनो मन्मथोमारः प्रद्युम्नो मीनकेतवः,**
**कन्दर्पो दर्पकोऽनङ्ग कामः पञ्चशरः स्मरः ।**
**शम्बरारिर्मनसिजः कुसुमेषुरनन्यजः**
**पुष्पधन्वा रतिपतिर्मकरध्वज आत्मभूः ॥**

ये सभी नाम कामदेव की विभिन्न विशेपताओं को प्रकट करते हैं ।

**पञ्चशरः पातिता**—काम ने अपने पाँचों बाण छोड़ दिये अर्थात् वासवदत्ता

के रूप पर मोहित उदयन को रागात्मक वृत्ति ने पूरी तरह अभिभूत कर लिया। काम के पाँच बाण माने गए हैं इसीलिये उसे 'पञ्चशरः' या पञ्चेषु भी कहा जाता है। अमरकोष में कामदेव के निम्न पाँच बाण गिनाए गए हैं—

"अरविन्दमशोकं च चूत च नवमल्लिका"—
नीलोत्पल च पञ्चैतेपंचबाणस्य सायका:"—

ये पाँचों वस्तुतः रति भाव के उद्दीपक होते हैं। रागी व्यक्ति इन्हें देखकर विह्वल हो उठते हैं।

(४) स्वैरम्—स्वरस्य ईरम् स्वैरम—अपनी इच्छानुसार। जी भर कर। स्व + ईर्–भावे घञ्।

(५) अद्यापि सशल्यम्—वासवदत्ता के कारण उदयन पर छोड़े गये कामदेव के पाँचों वाणों से वह आज भी घायल है और पद्मावती को लक्ष्य करके वह पुनः बींध दिया गया है अर्थात् वासवदत्ता को तो वह सर्वाङ्गीण रूप से प्यार करता ही था और आज भी उस भाँति वह उसके प्रेमपाश में फंसा हुआ है परन्तु इतना होने पर भी अब फिर वह पद्मावती के प्रेम में अभिभूत हो गया है। "भूयश्च विद्यावयम्" कह कर उदयन ने अपनी इसी प्रेमानुभूति को व्यक्त किया है।

कथमयं षष्ठः—यह छटा बाण कहाँ से। काम ने वासवदत्ता को विषय बनाकर उदयन पर अपने पाँचों बाणों का प्रयोग कर दिया परन्तु पद्मावती को निमित्त मानकर अब उसने यह छटा बाण कहाँ से छोड़ा, यह बड़े विस्मय की बात है क्योंकि काम के पास तो केवल पाँच ही बाण थे।

असनकुसुम संचितम्—बन्धूक पुष्प से व्याप्त। कवि ने इससे पूर्व भी 'हारसिंगार' आदि फूलों का वर्णन किया है। बन्धूक एवं हारसिंगार के फूल शरद् समय में ही सौन्दर्य की वृद्धि करते हैं। अतः उक्त पुष्पों के चित्रण से प्रस्तुत घटना का शरत्कालीन होना प्रतीत होता है। स्वयं कवि ने भी आगे 'शरत्कालनिर्मलेऽन्तरिक्षे कहकर यही सूचित किया है।

व्याघ्रचर्मावगुण्ठितमिव—व्याघ्रचर्मणा अवगुण्ठितं मण्डितम् पर्वततिलकं नाम शिलापट्टकम्। शिलापट्ट पर्वत की भाँति ऊँचा था। अतः उसका नाम 'पर्वत' तिलक' रखा गया था और बन्धूक के फूलों से व्याप्त वह शिलापट्ट ऐसा मालूम होता था—मानो उसे बाघ के चमड़े से आच्छादित कर दिया गया हो।

दारुपर्वत—लकड़ी की बनी हुई पर्वत की प्रतिकृति। यहाँ "इवे प्रतिकृतौ" इस पाणिनि सूत्र द्वारा कन् प्रत्यय हुआ है। "पर्वततिलक" नामक शिलापट्ट और 'दारु पर्वत' ये दोनों प्रमदवन में विनोदार्थ बनाये गये थे।

प्रसारितबलदेवबाहुदर्शनीयाम्—प्रसारितौ यो बलदेवस्य बाहू, तद्वद्दर्शनीयाम्। यहाँ कवि के सारस पंक्ति को बलदेव की फैलाई हुई भुजाओं की भाँति कहकर उनके प्रति अपनी भक्ति प्रकट की है। भास ने प्रस्तुत नाटक के प्रथम पद में भी बलराम की भुजाओं से ही रक्षा की कामना की है। यहाँ 'प्रसारित' के स्थान पर 'प्रसादित'

तथा प्रसाधिक' पाठ भी मिलते हैं जिनका अर्थ क्रमशः स्वच्छ (धवल) तथा अलंकृत होगा ।

**समाहितम् गच्छन्तीम्**—एक क्रम से जाती हुई (सारसपंक्ति) को। यहाँ 'समाहितम्' क्रिया विशेषण है। सम+अङ्, धा : क्त।

पद्य २—

(१) **ऋज्वायताम्**—ऋजु च आयता च ऋज्वायतां तां ऋज्वायताम्। सरल और विस्तृत। यहाँ चार चकार 'ऋज्वायतां'—आदि चारों विशेषणों के समुच्चय के लिये प्रयुक्त हुए हैं।

(२) **सप्तर्षिवंशकुटिलाम्**—सप्तर्षिसमूह के सदृश टेढ़ी। मरीचि अङ्गिरा अत्रि, पुलस्त्य, पुलह, क्रतु तथा वसिष्ठ ये सातो सप्तर्षि माने गये हैं। 'सप्त च ते' ऋषयः—इस विग्रह में "दिक्संख्ये संज्ञायाम" सूत्र द्वारा कर्मधारय समास होकर सप्तर्षयः रूप बनता है।

**कोकनद**—यद्यपि "रक्तोत्पलं कोकनदम्" इस कोष के अनुसार 'कोकनद' शब्द लाल कमल का वाचक है परन्तु यहाँ प्रसंग के औचित्य से इसका 'श्वेत कमल' अर्थ ग्रहण किया गया है। सारसपंक्ति श्वेत होती है। अतः श्वेत कमल के साथ उसका सादृश्य बताना समीचीन है।

**तव कारणादार्यपुत्रदर्शनं परिहरामि**—पतिव्रता के लिये परपुरुष का दर्शन करना पाप है अतः पद्मावती की इस उक्ति द्वारा आयातेत वासवदत्ता को यह बताना चाहती कि—"आर्यपुत्र (उदयन) को देखने से कहीं तुम्हारा व्रत भङ्ग न हो जाये इसीलिये तुम्हारे कारण से ही मैं उनके दर्शनों को त्यागती हूँ। तो आओ लता-मण्डप में घुस जायें"।—परन्तु पद्मावती का हार्दिक अभिप्राय छिपकर राजा के विश्वस्त आलाप को सुनना था और इसी लिये वह वासवदत्ता के सामने उक्त बहाना बनाकर लता-मण्डप में छिप गई थी। साथ ही—पद्मावती का सन्देह था कि यदि राजा वासवदत्ता को देख लेगा तो उसके अद्भुत सौन्दर्य पर मुग्ध हो जायगा और फिर मुझे ईर्ष्यानल में झुलसना पड़ेगा। इसी लिये वह वासवदत्ता को सदा ही राजा की आँखों से बचाने का प्रयास करती थी और अब भी वह इसी अभिप्राय से 'आर्यपुत्रदर्शन परिहार' के बहाने वासवदत्ता को लेकर लता-मण्डप में चली गयी।

**वसन्तकसंकीर्तनेन**—राजा द्वारा वसन्तक का नाम पुकारने से वासवदत्ता को वह दिन याद आ जाते हैं जबकि उदयन प्रद्योत के यहाँ बन्दी थे तथा यौगन्धरायण ने परिवर्तित वेश में अपने साथियों सहित वहाँ पहुंच कर उदयन तथा वासवदत्ता दोनों को वहाँ से मुक्त कराया था। अब यहाँ प्रमदवन में भी उदयन हैं, वसन्तक है तथा वह स्वयं भी है। अतः उसे स्वाभाविक रूप से उज्जयिनी की याद आ गई है।

**आसीनौ**—आस् उपवेशने धातु से शानच प्रत्यय तथा 'ईदासः" सूत्र द्वारा ईत्व। यह प्रथमा द्विवचन का रूप है।

**प्रतीक्षिष्यावहे**—यहाँ विध्यर्थ में लृट् का प्रयोग है।

**सर्वमाकुलम् कर्तुकाम**—पद्मावती अपने पास धरोहर रूप में रखी गई आवन्तिकावेश धारिणी वासवदत्ता को राजा उदयन की आँखों से बचाने के लिये सदा ही प्रयत्नशील रही। प्रमदवन में भी उसने इसी उद्देश्य से स्वयं भी राजा के दर्शनों का त्याग कर वासवदत्ता सहित लता-मण्डप में प्रवेश किया था। परन्तु अब शरत्कालीन आतप से बचने के लिये विदूषक द्वारा राजा को उसी लता-मण्डप में प्रविष्ट कराने की बात सुनकर, उसे यह चिन्ता होने लगती है कि यदि राजा लता-मण्डप में घुस आये तो उनकी दृष्टि वासवदत्ता पर अवश्य ही पड़ेगी तथा वासवदत्ता को भी 'परपुरुष दर्शन' हो जायगा और इस प्रकार उसके अब तक के सारे प्रयत्नों पर पानी फिर जायगा। पद्मावती की प्रस्तुत उक्ति में उसका यही हृदयगत भाव व्यक्त हो रहा है।

**मधुकरपरिनिलीनाम्**—मधुकरा: भ्रमरा: परिनिलीना: पुष्परसपानार्थं निश्चलतया समन्तोऽवस्थिता तत्र ताम्। परि+नि+ली+क्त। चेटी को यह उक्ति सूझी है कि लता हिलाने से भौंरे उड़ने लगेंगे और उनसे घबराकर राजा तथा वसन्तक लता-मण्डप में नहीं घुस सकेंगे।

**अविधा**—इसका प्राकृतरूप 'अविहा' है। "आप्टे" के अनुसार इस अव्यय का प्रयोग 'सहायता करो'—'सहायता करो' इस भाव को व्यक्त करने के लिये किया जाता है।

**दास्या: पुत्रै:**—दासी के पुत्र अर्थात् दुष्ट या नीच भौंरों से। यह एक प्रकार की गाली है। यहाँ 'पुत्रोऽन्यतरस्याम्' सूत्र द्वारा षष्ठी का अलुक् हो गया है।

**पद्य ३**—

(१) **मधुमदकला:**—मधून: पुष्परस्य मदेन कला अव्यक्तमधुरा। पुष्परसपान के मद से अस्पष्ट एवं मधुर गुञ्जार करते हुये। मधुर तथा अस्पष्ट ध्वनि को "कल" कहते हैं—'ध्वनौ तु मधुरास्फुटे कल:'—अमरकोष।

(२) **उपगूढा:**—आलिङ्गित। उप+गुह+क्त।

(३) **विषण्णा:**—वि+सद्+क्त। प्रथमा विभक्ति बहुवचन।

अभिप्राय यह है कि राजा यदि किसी भी एक के प्रति अपना प्रेम प्रदर्शित करते हैं तो दूसरों के लिये वह अपमानजनक वस्तु होगी, यही कारण है कि यहाँ राजा ने बहुमान संकटे का प्रयोग किया है।

**पद्य ५**—

(१) **रूपशीलमाधुर्यै:**—रूप, नम्रता एवं मधुर भाषण स्त्रीयों के विशिष्ट गुण हैं महाभारत में प्रिया च भार्या प्रियवादिनी च' कहकर इसी तथ्य का स्पष्टीकरण किया गया है कि पुरुष उसी स्त्री के सहवास से सुखी हो सकता है जो सुन्दरी एवं मधुरभाषिणी हो। यहाँ पद्मावती में ये गुण वर्तमान हैं। यही कारण है कि वह महाराज उदयन को अत्यन्त प्रिय है। रूपं च शीलं च माधुर्यं च इत्येतेषां समाहारद्वन्द्व: रूपशीलमाधुर्याणि, तै:।

(२) **ममबहुमता**--मेरी बहुत ही माननीया अथवा अतिप्रिया है। मम में 'मतिबुद्धि पूजार्थेभ्यश्च' सूत्र से षष्ठी हुई है।

**अदाक्षिण्यः**---नास्ति दाक्षिण्यं यस्मिन् स अदाक्षिण्यः। दाक्षिण्य नायक की एक कोटि होती है। ऐसा नायक सभी नायिकाओं से समान रूप से प्रेम करता है। साहित्यदर्पण में इसकी परिभाषा निम्न प्रकार से दी गयी है—

**'अनेकमहिलासमरागो दाक्षिण्यः कथितः**

**वैधेय**—मूर्ख ! 'मूर्ख वैधेय बालिशः' इत्यमरः।

**विदूषक**—के इस वाक्य का व्यंग्यार्थ यह है कि पद्मावती भी वासवदत्ता की ही भाँति यदि नित्य स्वादिष्ट भोजनों से मेरा सत्कार करे तो वे भी वासवदत्ता की ही भाँति मेरे लिये माननीया हो सकती है।

**विसंवादितः**—छिन्न-भिन्न कर दिया, नष्ट कर दिया। विदूषक ने वासवदत्ता की मृत्यु की याद दिलाकर कथा प्रसङ्ग का सारा आनन्द समाप्त कर दिया अन्यथा यह मनोहर प्रसङ्ग अभी आगे चलता।

**अप्रत्यक्षम्**—परोक्ष में अनुपस्थिति में। सामने तो चाटु वचन सभी कहते हैं परन्तु पीठ पीछे प्रशंसा विरले ही किया करते हैं अतः राजा ने वासवदत्ता को मरी हुई समझकर उसके बारे में जो भी प्यार भरी बातें कहीं उनसे परम आनन्द मिल रहा है। अपने प्रियतम के मुख से परोक्ष में अपनी प्रशंसा सुनने में बहुत ही आनन्द आता है, यह एक स्वाभाविक बात है।

**धारयत धारयतु**—यहाँ स्वार्थिक णिच प्रत्यय है। दृढ़ता सूचित करने के लिये द्विरुक्ति है।

**अनतिक्रमणीयो हि विधिः**—विधि के विधान को टाला नहीं जा सकता। होनहार होकर ही रहता है। यह एक महत्वपूर्ण सूक्ति है। राजा उदयन को भी पत्नि वियोग होना था, उसे कोई टाल नहीं सकता था। अतः यह वियोग दुःख उसे सहना पड़ा।

**पद्य ७**—

(१) **दुःखम्**—कतिपय विद्वानों का यह विचार है कि 'अनुराग' कर्ता के अनुसार यहाँ 'दुःखम्' के स्थान पर 'दुखकरम' होना चाहिये था परन्तु यह समीचीन नहीं है। क्योंकि दुःख शब्द नित्य नपुंसकलिङ्ग है, और इसलिये यह 'वेदाः 'प्रमाणम्' की भाँति अपने लिङ्ग वचन को नहीं छोड़ सकता।

(२) **स्मृत्वा स्मृत्वा**—यहाँ त्वा प्रत्यय है। 'सामनकर्तृकयोः पूर्वकाले' इस पाणिनि सूत्र के अनुसार समानकर्तृक धात्वर्थ परे रहने पर ही क्त्वा प्रत्यय होता है। परन्तु यहाँ 'स्मृ और 'या' धातु भिन्न कर्तृक हैं। अतः 'स्मृत्वा' के आगे 'व्याकुलीभवताः' पद का आक्षेप करने से यहाँ संगति बैठ सकती है।

(३) **विमुच्य**—यहाँ 'क्त्वा' को 'ल्यप्' हो गया है यहाँ भी 'स्थातव्यम्' पद का अध्याहार अर्थसंगति के लिये उचित है।

(४) **प्राप्तानृण्या**—उऋण हुई बुद्धि या मन। ऋणस्य अभावः आनृण्यम् प्राप्तं आनृण्यं यया सा प्राप्तानृण्या।

(५) **याति बुद्धिः प्रसादम्**—प्रिय के वियोग में जब वियोगी पर्याप्त आंसू बहा लेता है तो वह उसके प्रेम-ऋण से उऋण हो जाता है और उसका मन हलका व शान्त हो जाता है। मनोवैज्ञानिक दृष्टि से भी यह नितान्त उचित है। शोकसन्तप्त व्यक्ति को रोने से एक अद्‌भुत शान्ति मिलती है और उसके हृदय का गुबार निकल जाता है। इसीलिये महान् कवि भवभूति ने कहा है—पुरोत्पीडे तडागस्यपरीवाहः प्रतिक्रिया। शोकक्षोभे च हृदयं प्रलापैरेव धार्यते॥

(६) इस पद्य में 'शालिनी' छन्द है। लक्षण—शालिन्युक्तास्तौ तगौ गौऽब्धिलोकैः" ॥७॥

**क्लिन्नम्**—क्लिद् + क्त,—'रदाभ्यां' निष्ठातो नः पूर्वस्य च दः" इस सूत्र द्वारा तकार व दकार को नत्व हो गया है।

**मुखोदकम्**—मुखाय उदकं मुखोदकम्। मुँह धोने के लिये जल। यहां मध्यमपदलोपी समास है।

**एतदिदम्**—पद्मावती द्वारा राजा के अश्रुपात एवं विदूषक के जल लाने के विषय में पूछे जाने पर विदूषक 'यह यह है,—यह है यह' ऐसा कहकर वास्तविक बात को छिपाना चाहता है। 'एतदिदम्' पद को दुबारा प्रतिलोम रूप में दोहराने से विदूषक का यह अभिप्राय है कि—'मेरे हाथ में यह केवलमात्र जल ही है और कुछ नहीं'।

**वातनीतेन···साश्रुपातम्**—राजा उदयन वासवदत्ता के वियोग में व्याकुल है और इसीलिये उसकी आंखों में आँसू आ गये हैं यदि यह बात पद्मावती को मालूम हो जाये तो उसमें सपत्नीसुलभ ईर्ष्याभाव जाग उठेगा तथा वह प्रणय कुपित हो जायगी। इसी आशंका से विदूषक वास्तविकता को छिपाकर पद्मावती से कहता है कि काशपुष्प की धूलि के आँख में पड़ने से राजा के मुख पर आँसू बह आए हैं। अतः आप मेरे हाथ से यह जल लेकर राजा का मुख धो दीजिये।

**सदाक्षिण्यस्य जनस्य**—उदार व्यक्तियों के परिजन भी उदार ही होते हैं अर्थात् जैसे को तैसा मिलता है। राजा स्वयं उदार है, अतः उसका मित्र वसन्तक भी उदार है, तभी तो वह राजा के मुख को अश्रु कलुष देखकर उसको धोने के लिये कहीं न कहीं से ढूंढ कर जल ले जाता है।

**एवमिव**—राजा के पूछने पर विदूषक उसके कान में कहता है कि "आपकी आंखों में आँसू और मेरे हाथ में जल देखकर जब पद्मावती ने इस विषय में मुझसे आग्रहपूर्वक पूछा तो मैंने आपके रोने का वास्तविक कारण न कहकर आंख में काशकुसुम की धूलि के गिरने को अश्रुपात का कारण बता दिया। साथ ही अपने हाथ में स्थित जल को मुंह धोने का जल बताकर पद्मावती को दे दिया और कहा

कि इससे तुम राजा के अश्रु कलुष मुख को स्वच्छ करो। यह इसी उद्देश्य से जल लेकर आपके समक्ष उपस्थित है। अब आप भी अपने अश्रुपात का यही कारण बताइये तथा ऐसा ही भाव प्रदर्शित कीजिये, अन्यथा यदि मेरे और आपके कथन में विरोध व अन्तर हुआ तो हम दोनों ही परेशानी में पड़ जायेंगे।"

पद्य ८—

(१) **शरच्छशाङ्कगौरेण**—शरतकालीन यः शशाङ्कश्चन्द्रः स इव गौरः शुभ्रस्तेन। शरत्कालीन चन्द्रमा की भाँति धवल। शरद् ऋतु में बादलों के न रहने से आकाश स्वच्छ रहता है और इसीलिये शरत्कालीन चन्द्रमा भी धवल होता है। यहाँ शरद् के धवल चन्द्र से धवल काशपुष्प की तुलना समीचीन है आचार्य वामन ने शरच्छशाङ्कगौरेण "के स्थान पर" "शरच्चन्द्रां सुगौरेण" पढ़ कर यह पद्य अपने "काव्यालङ्कार सूत्र" में उद्धृत किया है।

(२) **भामिनी**—'अमरकोश' के 'कोपना सैव भामिनी' इस वचन के अनुसार जो 'कोपना' है वही 'भामिनी' कहलाती है और वस्तुतः प्रणयकुपित होना ही नारी के सौन्दर्य का सर्वोत्कृष्ट रूप है।

(३) **साश्रुपातम्**—अश्रुपातेन सहितम्। अक्षुपात से युक्त। इस पद्य में राजा उदयन ने विदूषक द्वारा निर्दिष्ट रीति से वासवदत्ता के विरहजन्य आँसुओं को काशपुष्प की धूलि आँख में गिरने का बहाना बनाकर बड़ी कुशलता से छिपाया है। इससे पूर्व वासवदत्ता की आँख में भी—विरहजन्य आँसू दिखलाई दिये थे और उसने भी वहाँ 'काशकुसुमधूलि को ही अश्रुपात का कारण बताकर वास्तविकता को छिपा लिया था। विरह में दोनों की हृदयस्थिति किस प्रकार एकाकार हुई है यह बात बड़े नाटकीय ढंग से भास ने प्रस्तुत की है॥८॥

पद्य ९—

(१) **बाला**—यह शब्द पद्मावती के हृदय एवं शरीर दोनों की कोमलता को अभिव्यक्त करता है। अभी-अभी पद्मावती का विवाह हुआ है। विवाह से पूर्व उसने अपने मन में न जाने आशाओं के कितने भव्य भवन बनाकर खड़े किये होंगे। और यदि अब विवाह के तुरन्त बाद उसे यह पता लग जाये कि उसका पति किसी अन्य के वियोग में व्याकुल है तो उसका वह कल्पना प्रसूत प्रासाद लड़खड़ा कर गिर पड़ेगा। इसी आशय से उदयन ने पद्मावती को "इयं बाला नवोद्वाहा" कहा है।—'आषोडशाद्भवेद्बाला तरुणी तत उच्यते' इस कथन के अनुसार लड़की सोलह वर्ष तक 'बाला' तथा उसके बाद 'तरुणी' कहलाती है।

(२) **नवोद्वाहा**—नव उद्वाहोयस्याः सा नवोद्वाहा। नव विवाहिता।

(३) **उचित तत्रभवत**—उपर्युक्त प्रसङ्ग को समाप्त करने के उद्देश्य से विदूषक ने यह नितान्त समयोचित बात कही है क्योंकि उदयन के वासवदत्ता वियोग विषयक उक्त प्रसङ्ग यदि और लम्बा चला जाता तो पद्मावती के सामने सारी पोल खुल जाती और राजा के सामने एक संकट उत्पन्न हो जाता। इसी

संकट से बचाने के लिये विदूषक राजा के समक्ष वहाँ से चलने का प्रस्ताव रखता है और कहता है कि मगधराज दर्शक अपराह्न समय में अपने इष्ट मित्रों से भेंट करेंगे। अतः इस अवसर पर शिष्टाचार तथा लोक व्यवहार आदि की दृष्टि से आपका उनके पास रहना उचित है।

**सत्कारो हि नाम**—सत्कार, प्रत्युत्तर में किये गये सत्कार से प्रेम को जन्म देता है। अर्थात् सत्कार एक तरफा चीज नहीं है। यह उभयपक्षीय है। केवल एक ओर से सत्कार होने पर प्रेम उत्पन्न नहीं हो सकता। यहाँ विदूषक के कहने का यह अभिप्राय है कि अपनी बहिन का विवाह उदयन के साथ करके दर्शक ने उदयन का आदर किया है। अतः उसके प्रत्युत्तर में उदयन को भी दर्शक का आदर करना चाहिये। अब तीसरे पहर दर्शक इष्टमित्रों से मिलने के लिये बैठा है, इस समय यदि उदयन भी उसके साथ रहे तो उसका सम्मान और अधिक बढ़ेगा तथा आदर के आदान-प्रदान की इस पुनीत परम्परा से उदयन तथा दर्शक के सम्बन्ध और भी अधिक दृढ़ होंगे।

**अपराह्णकाले**—अह्नः अपरम् इति अपराह्णः। यहाँ "अह्नोऽह्नएतेभ्य" इस सूत्र द्वारा अहन् शब्द को अह्न आदेश हो गया है। अपराह्णः कालः इति अपराह्णकालः तस्मिन् अपराह्णकाले।

**अवन्तिकाम्**--मालव की रहने वाली को।

**शब्दायस्व**—आवाज दो। शब्दं करोति इति शब्दायते, यह लोट् लकार मध्यम पुरुष एकवचन का रूप है।

**समुद्रगृहके:**—जलयन्त्रों द्वारा तापनियन्त्रितगृह। आज इसी समुद्रगृह को अंग्रेजी भाषा में 'एअर कन्डीशन' कहते हैं।

**स्तीर्णा**--बिछाई हुई। √स्तृ + क्त + टाप्।

**शय्या**—शेते अस्याम् इति शय्या, √शी + क्यप् + टाप्। सेज इति हिन्दी।

**दीपप्रभावसूचितरूप:**—दीपक के उजाले में दिखाई देने वाला स्वरूप। दीपस्य प्रभावेण-समर्थेन, सूचितं प्रकटितं स्वरूपं यस्य सः। अथवा दीपस्य प्रभया विरुचितं रूपं आकारो यस्य सः।

**काकोदर:**--साँप। ईषत् अकति इस अर्थ में अक टेढ़ा चलने के अर्थ में 'ईषदर्थे च' इस सूत्र से कु को का आदेश होने पर काकोदर शब्द निष्पन्न होता है।

**अहो सर्पव्यक्ति वैधेयस्य**—हाय! मूर्ख को यह साँप मालूम पड़ता है। यहाँ आशय यह कि विदूषक ने जिसे सर्प समझा था वह तोरण माला थी। तभी तो राजा कहता है कि मूर्ख को तोरण माला का भी ज्ञान नहीं जो उसे सर्प मान रहा है। वैधेय-मूर्ख, जो दूसरे को बताने पर ही कोई कार्य करता है। विधेयं विज्ञानं अधिकारी विधेय + अण वैधेय शब्द स्वतः सिद्ध हो जाता है।

पद्य ३—

(क) मूर्खः -मुह्यति इति मूर्खः,√मुह+ख। यहाँ मुह, का मूर आदेश हुआ है।

(ख) ऋज्वायताम्—ऋजुश्चासौ आयता च ताम्। अर्थात् सीधी और लम्बी होती हुयी। (कर्मधारय समास)।

(ग) मुखतोरणलोलमालां—बाहर के द्वार के महराव की चंचल माला को। मुख द्वारे तोरण तस्मिन् मुखतोरणे लोला चासौ माला लोल, माला, मुख तोरणे लोल माला ताम्। तोरण-किसी घर या नगर का बाहरी द्वार।

(घ) सर्पम्—यह विधेय होने पर भी उद्देश्य 'माला' से भिन्न है। वैसे तो प्रायः समानता होती है, पर कभी-कभी लिंग परिवर्तन भी दृष्टिगोचर होता है।

(ङ) परिवर्तमाना—चारों ओर से स्पन्दित होती हुयी। परि+√वृत+लट् शानच्। यहाँ पर मुमागम हुआ है।

पद्य ४—

(क) व्याकुलप्रच्छदा—जिसकी चादर सिकुड़ गई हो। व्याकुलः प्रच्छदः यस्याः सा वहुब्रीहि समास। प्रच्छद = बिछाने की चादर। प्र+√छद्+णिच+घ।

(ख) शिरोपधानम्—तकिया। शिर उपधीयते स्थापयते यत्र तत् शिरोपधानम्। यहाँ शिर शब्द अकारान्त है।

(ग) रोगे—रोग में। इसमें 'यस्य च भावेन भावलक्षणम्' सूत्र से भाव में षष्ठी हुई है।

(घ) रुजा—रोग के द्वारा। यहाँ हेतु में तृतीया विभक्ति हुयी है।

(ङ) आस्तृतसमा—फैली हुई और बराबर। आस्तृता चासौ समा (कर्मधारय समास)।

(च) अवनता—झुकी हुई। अव+√नम्+क्त—टाप्।

पद्य ५—

(क) नयनान्तलग्नम्—आखों के कानों में रुके हुए। नेत्रों के कानों को अपाङ्ग और अपाङ्ग से देखने को कटाक्ष।

(ख) अवन्त्याधिपतेः—मालव देश के स्वामी की। यह अपाणिनीय प्रयोग है। आ समन्ताद् भावेन अधिपतिः, अधिपतिः, अवन्तयाः अधिपतिः अवन्त्याधिपतिः तस्य।

(ग) सुतायाः—यहाँ 'स्मरामि' के योग में षष्ठी विभक्ति हुयी हैं। खेदपूर्वक स्मरण के योग में षष्ठी होती है।

मुहूर्तकम्—क्षण भर। यहाँ 'कालाध्वनोरत्यन्तसंयोगे' सूत्र से द्वितीया हुई है।

प्रावारकम्—प्र+√वृ (आच्छादने)+घञ' उपसर्गस्य घञ् मनुष्ये बहुलम्' इति सूत्रेण उपसर्गस्य दीर्घः=प्रवारः+क (स्वार्थे)=प्रवारकः, तम्। अर्थात् ओढ़ने का वस्त्र, चादर आदि।

दुःखिता—दुःखम् सञ्जाताम् अस्ति अस्याः इति विग्रहे, दुःख+इतच तारकादित्वात्, ततष्टाप्।

**काम्पिल्य**—दक्षिणपाञ्चालस्य राजधानी। कम्पिला इति प्रसिद्धिः साम्प्रतम् ऐसा स्थान फर्रुखाबाद जिले में है।

**नगरं ब्रह्मदत्तं नाम**—यहाँ विदूषक ने राजा को हंसाने के लिये इस तरह का प्रयोग किया है।

**अकरुणाः**—निष्ठुर, क्रूर। यहाँ पर वासवदत्ता विधाता को क्रूर सिद्ध करती दिखाई पड़ती हैं क्योंकि यदि विधाता क्रूर न होता तो पद्मावती मेरे पति को सान्त्वना प्रदान करने वाली बीमार क्यों पड़ जाती? वास्तव में दैव निर्दयी है। अविद्यमाना करुणा येषां ते अकरुणाः। यहाँ पर नञ् बहुव्रीहि समास विद्यमान शब्द का लोप।

**अन्यासन परिग्रहेण**—अन्यत् आसनं (कर्मधारय) तस्य परिग्रहः तेन (हेतौ तृतीया)।

यहाँ वासवदत्ता विचार करती हैं कि अलग बैठने से स्नेह थोड़ा प्रतीत होता है, गहरा नहीं। मेरा और पद्मावती का सम्बन्ध प्रगाढ़ है, अतः उसके समीप ही बैठना उचित है।

**प्रह्लादितमिव मे हृदयम्**—प्रह्लादः आनन्द सञ्जातोऽस्य तत् प्रह्लादितम्। यहाँ प्रह्लाद शब्द से इतच् की गई है। कवि ने यहाँ बड़ा ही मनोहर एवं मनोमुग्धकारी भाव प्रदर्शित किया है। क्योंकि वासवदत्ता जिसे पद्मावती समझकर स्पर्श-सुख का अनुभव कर रही थी, वह वास्तव में उसका प्रियतम ही था। इस रहस्य से परिचित न होने के कारण कहती है कि न जाने क्यों आज मेरा मन प्रफुल्लित हो रहा है। प्रतिदिन मैं इसके साथ बैठती हूँ, पर ऐसे सुख का कभी अनुभव नहीं हुआ।

**(क) प्रतिज्ञाभारः**—योगन्धरायण की प्रतिज्ञा थी कि वासवदत्ता को छिपाकर पद्मावती के साथ उदयन का विवाह कराने के बाद मगधराज की सहायता से उदयन अपने खोये हुये राज्य को पुनः प्राप्त कर लेंगे। इसीलिये वासवदत्ता चिन्तित है कि मेरे देखे जाने पर जल जाने का सारा रहस्य खुल जायगा। राजा दर्शक हमारे स्वामी को सहायता भी न देगा, फिर योगन्धरायण का प्रतिज्ञाभार भी व्यर्थ है।

**विरचिकाम्**—कथासरित्सागर के अनुसार विरचिका उदयन की प्रेमिका थी। एक बार भूल से वासवदत्ता को उदयन ने विरचिका के नाम से सम्बोधित किया था। अतः वह नाराज हो गई थी। फिर उदयन ने पैर पकड़कर मनाया था।

**हस्तौ प्रसारयति**—स्वप्न में कुपित होकर भागती हुई वासवदत्ता को पैर पकड़कर मनाने के लिये राजा अपने दोनों हाथ फैलाता है। यहाँ स्वप्न में राजा को वासवदत्ता का दर्शन होता है। इसीलिये कवि ने मनोवैज्ञानिक तथ्य के आधार पर नाटक का नाम 'स्वप्नवासवदत्तम्' रखा है। स्वप्न की घटना भी इसी अंक में घटती है। अतः सम्पूर्ण नाटक का महत्व भी इसी अंक में सर्वतोभावेन प्रस्फुटित हुआ है।

**आ अपेहि**—यहाँ 'आ' अव्यय कोप एवं स्मरण का बोधक है।

पद्य ७—

(क) भूतार्थः—भूतः सत्यः अर्थः यस्य स भूतार्थः। अर्थात् सत्य अर्थ भूतं क्ष्मादोप्राप्ते वित्ते समे सत्ये इति मेदिनी।

(ख) सम्भ्रमेण—वेग से। प्रकृत्यादिभ्यः उपसंख्यानम् इति वार्तिकेन तृत या विभक्तिः।

(ग) निष्क्रामन्—क्रम पाद विक्षेप। निः + क्रम् + शतृ प्रत्यय, निकलता हुआ।

पद्य ८—

(क) अस्मि—यहाँ भूतकाल के अर्थ में लट्‌लकार हुआ है।

(ख) बोधयित्वा—जगाकर। √बुद्ध + णिच् + क्त्वा कृदन्त प्रत्यय।

(ग) पूर्वम्—यह क्रिया विशेषण है।

पद्य ९—

(क) विभ्रम्—चित्त का विक्षेप। वि√भ्रम + घञ्। यहाँ नोदत्तोपदेशस्य मान्तस्यानाचमेः इस सूत्र के द्वारा वृद्धि का निषेध हो गया।

यहाँ राजा स्वप्न या विभ्रम की अवस्था चिरकाल तक स्थायित्व प्रदान करना चाहता है। क्योंकि सुखार्थी मनुष्य सदा वही अवस्था सुखकर मानता है, जिसमें उसे कुछ राहत मिलती है। वत्सराज को स्वप्न में ही वासवदत्ता के दर्शनों का सुख मिला। यदि इसे केवलमात्र भ्रम ही समझा जाय तो उसमें भी उसे अपूर्व सुख प्राप्त होता है। कौन चाहता है कि ऐसे सुख को हाथ से जाने दिया जाये ?

वास्तव में वत्सराज एक उदात्त धीरललित नायक है जिनका चरित्र स्वतः इन घटनाओं से निखर उठता है।

(ख) यक्षिणी—अप्सरा विशेषण जिसका सम्बन्ध मर्त्यलोकवासियों से कहा जाता है। यक्षः पूजां अस्ति अस्याः इति विग्रहे। यहाँ पर यक्ष + इति + ङीप होने पर यक्षिणी शब्द सिद्ध होता है।

पद्य १०—

(क) चारित्रम्—चरित्रमेव चारित्रम्, चरित्र + अण् (स्वार्थे)।

(ख) विबुद्धेन—जागे हुए। वि√बुध् + क्त। यहाँ पर 'मया' विशेष्य अप्रकट है।

पद्य ११—

(क) सन्त्रस्तया—भयभीत, सशंकित। सम्√त्रस् + क्त (कर्तरि) टाप्, तया। वासवदत्ता का भयभीत होना स्वाभाविक था कि कहीं राजा जाग न जाये।

(ख) निपिडितः—हल्के हाथों पकड़ा हुआ। नि√पीड् + णिच् + क्त।

अभिघातयितुं—मरवाने के लिये। अभि√हन् + णिच् + तुमुन् 'हो हन्तेः' इस सूत्र के द्वारा ह को घ आदेश हो गया।

पदाति—पैदल। पादाभ्याम् अतति गच्छति इति पदाति पाद√अत् + इण्। यहाँ पर 'पादस्य पदाज्याति गोपहतेषु' इस सूत्र के द्वारा पाद का अदादेश हो गया है।

आमकानि:—मम इमानि इति विग्रहे। अस्मद् + अण्। यहाँ 'तवकममका-वैकवचने' इस सूत्र में अस्मद् शब्द का ममकादेश हो गया।

सन्नद्धानि:—सज्जित, उद्यत, तैयार। सम् √नह् + क्त।

आर्यपुत्र:—आर्यस्य पुत्रः अर्थात् आर्य का पुत्र (षष्ठी तत्पुरुष) अथवा आर्यश्चासौ पुत्रश्च ऐसा विग्रह करने पर (कर्मधारय समास)।

पद्य १२—

(क) भिन्ना—एक-दूसरे से पृथक् कर दिये गये। भिद् + क्त। यह अन्तर्भावितण्यर्थ है। शत्रुओं में फूट डालना भी एक नीति है।

(ख) पौरो:—पुरवासी लोग। पुरे भवा: पौरा: तत्र भव: इस सूत्र से अण् प्रत्यय हो जाने से पौर शब्द निष्पन्न हुआ।

(ग) पार्ष्णी—सेना का पृष्ठ भाग। यहाँ रात्रि: रात्री की तरह पर्ष्णि: पार्ष्णी 'कृदिकारदक्तिन:' सूत्र से ङीप् करने पर दोनों ही चलते हैं।

(घ) त्रिपथगा—त्रयाणां स्वर्गमर्त्यपातालात्मनां पथां मार्गाणां समाहार: त्रिपथम् तेन गच्छति या सा त्रिपथगा। त्रिपथ √गम् + ड टाप्। द्विगु समास।

(ङ) वत्सा:—वत्स देश। वत्सानां निवासो जनपद: वात्सा:, वत्स + अण् यहाँ पर 'तस्य निवास' सूत्र से अण् तथा उसका 'जनपदे लुप' से लोप हो गया। जनपदावली शब्दों का बहुवचनान्त ही प्रयोग शुद्ध है।

समाश्वासिता:— जिन्हें सान्त्वना दी गई हो। सम् आ √श्वस् + णिच् + क्त।

पद्य १३—

(क) उपेत्य—समीप जाकर या चढ़ाई करके। उप् + इ + क्त्वा।

(ख) युधि—युद्ध में। √युध् + क्विप्।

यहाँ युध् शब्द का पुल्लिग में प्रयोग मिलता है, ऐसा प्रतीत होता है कि भास के समय में इसका प्रयोग पुल्लिग में भी होता रहा होगा या 'निरंकुशा: कवय:' का अपुसरण उन्होंने किया है।

(ग) नाशयामि—नाश करता हूँ। √नश् + णिच् + लिट्-मिप्। यहाँ 'वर्तमान सामीप्ये वर्तमानबद्धा' सूत्र से भविष्यत् के अर्थ में लट्लकार हुआ है।

(घ) नागेन्द्रतुरंगतीर्णे—जहाँ बड़े-बड़े हाथी और घोड़े तैयार रहे हों। नागा इन्द्रा: इव इति नागेन्द्रा: उपमितसमास नागेन्द्रश्च तुरगाश्च इति नागेन्द्रतुरगा: तै: तीर्ण: तस्मिन (तृतीया तत्पुरुष)।

(ङ) महार्णवाभे—महा समुद्र के समान दीप्तिमान्। महांश्चासौ अर्णव: महार्णव: (कर्मधारय, बहुव्रीहि समास) व्याख्या में द्रष्टव्य है।

(च) विकीर्णबाणोग्रतरङ्गभङ्गे— जहाँ बाण प्रक्षेप रूपी भयंकर लहरें उठ रही हों (कर्मधारय, बहुव्रीहि समास) व्याख्या में द्रष्टव्य है।

टिप्पणी—काञ्चनतोरणद्वार—राजप्रासाद का स्वर्णजटित मुख्य द्वार।

तत्कालीन समृद्धि का द्योतक है । आदेशकाल—प्रतिहारी की उक्ति में किसी विशिष्ट कार्य के लिये समय एवं स्थान की अनुपयुक्तता राजा की सुदृढ़ नीति का परिचायक है । घोषवती—उस वीणा का नाम है जिसे उदयन ने वासवदत्ता को उपहारस्वरूप दिया था और जिसका स्वर अन्य वीणा-स्वरों से अलग एवं उत्तम कोटि का था ।

**नर्मदातीरे**—नर्मदा नदी के तट पर, **कूर्चगुल्मलग्ना**—घास की झाड़ियों में पड़ी हुई, वासवदत्ता को प्रिय वीणा घोषवती जो सर्वदा उसके वक्ष से ही लगी रहती थी उसकी प्राप्ति वासवदत्ता से पुर्नमिलन का पूर्वाभ्यास कराती है । 'सूर्यामुख' नामक महल में ही शोक संतप्त राजा को घोषवती की प्राप्ति एक सहज संयोग है । जो नाटकीय परम्परा में रमणीयता आधान कराता है ।

**पद्य ३—**

**चिरप्रसुप्तः कामः**—बहुत दिनों से सोया हुआ प्यार (वासना) ।

**प्रतिबोधितः**—अर्थात् जाग्रत कर दी गई है ।

**कलत्रदर्शनार्हं······बहुदोषमुत्पादयति**--जिसे स्त्री देखने का अधिकार है यदि उसे वह नहीं दिखाई दी तो उसमें अनेकों दोष अर्थात् कई तरह की बातें पैदा होती हैं । जहाँ राजा की मानसिक पटुता का आभास मिलता है और वासवदत्ता (मृत) के सम्बन्धियों से मिलने के लिये पद्मावती को पास बैठाना समझो गार्हस्थ्य जीवन का परिचायक है ।

**पद्य ४—**

**किम् वक्ष्यतीति**—क्या कहेंगे ऐसा । यह उक्ति राजा के भयग्रस्त मनोभाव की द्योतक है । यहाँ नाटककार ने एक मनोवैज्ञानिक तथ्य का उद्घाटन किया है जो सर्वदा ही समाज विरुद्ध कार्य करने वाले व्यक्ति के भीतर अपने उत्तरदायित्व को न निभा पाने के पश्चात् उत्पन्न होता है ।

**पद्य ५—**

**सम्बन्धिराज्यम्**—सम्बन्धी राज्य । यहाँ इस उक्ति के दो अर्थ हो सकते हैं । प्रथम ऐसा राज्य जिससे गहरा सम्बन्ध हो । द्वितीय इससे पड़ोसी राज्य का भी बोध होता है । सम्बन्धी शब्द अधुना बोल चाल को भाषा में प्रचलित समधी शब्द का शुद्ध रूप है ।

**गोपालकपालकौ**—यह दोनों महासेन के पुत्र थे । प्रतिज्ञायौगन्धरायण के अनुसार गोपालक अर्थशास्त्र (राजनीति) का पण्डित था और पालक ललितकलाओं का द्वेषी तथा व्यायाम का शोकीन था । "शूद्रक" की अमरकृति "मृच्छकटिक" में पालक उज्जयिनी के राजा के रूप में वर्णित है ।

**अग्निसाक्षिकम्**—अग्निः साक्षी यस्मिन् कर्मणि तदग्निसाक्षिकं तथा न भवतीति नग्निसाक्षिकम् । अग्नि की साक्षी के बिना । यहाँ भारतीय परम्परा का सुरम्य संकेत है । भारतीय परम्परा में वर एवं वधु यज्ञीय अग्नि को साक्षी करके वेद मन्त्रों द्वारा प्रतिज्ञायें करते हैं और तब विवाह विधि सम्पन्न होती है ।

**वीणाव्यपदेशेन**—वीणा के बहाने वासवदत्ता को तुम्हें सौंप दिया था ।

चपलतया—चञ्चलता व अधीरता से।

प्रतिकृति—प्रति + कृ + क्तिन्। चित्र को।

पद्य १२—

राज्यलाभशतादपि—राज्यस्य लाभः राज्यलाभः (षष्ठी तत्पुरुष) राज्यलाभानां शतं राज्यलाभाशतं तस्मात् राज्यलाभशतात्। सौ राज्यों की प्राप्ति से भी अधिक प्रिय हैं। यद्यपि उदयन ने अभी-अभी अपना राज्य वापिस लिया है, परन्तु वह अङ्गारवती के उपर्युक्त संदेश को ऐसे सैकड़ों राज्यों की प्राप्ति से भी अधिक प्रिय समझता है।

पद्य १४—

कन्याभावे—कौमार्यावस्था में। लड़की शादी के पहले कुंआरी रहती है और पवित्रता की मूर्ति समझी जाती है। इसलिये वह विश्वासपात्र भी होती है और ब्राह्मण का अपनी बहन को न्यास रूप में कुंवारी पद्मावती के पास रखना इस बात की पुष्टि करता है।

पद्य १५—

प्रछाद्य—वासवदत्ता अग्नि में जलकर मर गई और उसे पद्मावती के पास गोपनीय ढंग से रख देना।

अर्थिस्वं······अपराध्यति—वासवदत्ता की यह उक्ति उसके अन्तरदाह को प्रकट करती है और असफल जीवन का नैराश्य इस उक्ति में भली-भांति प्रकट है।

रहस्य भेदन करने वाला यह अङ्क बहुत ही महत्त्वपूर्ण है।

भरतवाक्यम्—भरत नाटच-प्रणाली के अनुसार भरतवाक्य से ही नाटक की समाप्ति होनी चाहिये। भरतवाक्य दशरूपक के अनुसार—'प्रशस्तिः शुभशंसनम्' प्रशंसावाचक अथवा मङ्गलात्मक होना चाहिये ॥१९॥

———

# परिशिष्ट (१)

## पारिभाषिक शब्दों की परिभाषाएँ

(१) नाटक—आचार्य विश्वनाथ पंचानन के अनुसार नाटक की परिभाषा इस प्रकार है :—

नाटकं ख्यातवृत्तं स्यात् पंचसंधिसमन्वितम् ।
विलासद्धर्यादिगुणवद्युक्तं नानाविभूतिभिः ।।
सुखदुःखसमुद्भूति नानारसनिरन्तरम् ।
पञ्चादिका दशपरास्तत्राङ्काः परिकीर्तिताः ।।
ख्यातवंशो राजर्षिधीरोदात्तः प्रतापवान् ।
दिव्योऽथ दिव्यादिव्यो वा गुणवान्नायको मतः ।।
एक एव भवेदङ्गी शृङ्गारो वीर एव वा ।
अङ्गमन्ये रसाः सर्वे कार्यो निर्वहणेऽद्भुतः ।।
चत्वारः पञ्च वा मुख्याः कार्या व्यापृतपूरुषाः ।
गोपुच्छाग्रसमग्रं तु बन्धनं तस्य कीर्तितम् ।।

**नाटक शब्द की व्युत्पत्ति**—"नटन्तीति नाटकाः" इस अर्थ में "णट् नृतौ" धातु से, "ण्वुल तृचौ" सूत्र द्वारा ण्वुल प्रत्यय तथा "युवोरनाकौ" "अङ्क" आदेश होकर नाटक शब्द की सिद्धि होती है।

"नाटका अभिनेतारः सन्ति यस्मिंस्तत् नाटकम् ।।"

अर्थात् नाटक (अभिनय करने वाले) व्यक्ति जिसमें रहते हैं, उस काव्यविशेष को नाटक कहते हैं। इस व्युत्पत्ति में नाटक शब्द से "अर्श आदिभ्योऽच्" सूत्र द्वारा अच् प्रत्यय होकर नाटक पद निष्पन्न होता है। पाणिनि के धातु पाठ में "णट् नृतौ" इस धातु का प्रयोग दो बार किया गया है। प्रथम धातु का अर्थ है—"वाक्यार्थ का अभिनय रूप नाट्य"—जो कि नट द्वारा सम्पादित होता है और द्वितीय बार पठित धातु का अर्थ है—"पदार्थ का अभिनय रूप नृत्य" जोकि नर्तक द्वारा सम्पन्न होता है। वस्तुतः नाटक के नट के द्वारा वाक्यार्थ और पदार्थ दोनों का अभिनय होता है।

(२) नान्दी—आशीर्वचनसंयुक्ता स्तुतिर्यस्मात् प्रयुज्यते ।
देवद्विजनृपादीनां तस्मान्नान्दीति संज्ञिता ।।

अर्थात् नान्दी पाठ में देव, द्विज एवं नृप आदि की आशीर्वाद से युक्त स्तुति की जाती है, इसीलिए उस मांगलिक या आशीर्वादात्मक पद्य को नान्दी कहते हैं। इसी भांति नान्दी की अन्य परिभाषाएँ उपलब्ध होती हैं—

(क) देवद्विजनृपादीनामाशीर्वादपरायणा ।
नन्दन्ति देवता यस्मात्तस्मान्नान्दी प्रकीर्तिता ।।

(ख) आशीर्नमस्क्रियारूप: श्लोक: काव्यार्थसूचक: ।
नान्दीपदैर्द्वादशभिरष्टाभिर्वाप्यलंकृता ॥

नान्दी पद की व्युत्पत्ति—नन्दति देवा अस्याम् या—नन्दयति—आनन्दयति लोकान् इति नान्दी,—शुभाशंसनेन लोकानन्दजननात् ॥

(३) सूत्रधार—

नाट्यप्रयोगनिपुणो नानाशिल्पकलान्वित: ।
छन्दोविधानतत्त्वज्ञस्सर्वशास्त्रविचक्षणा: ॥
तत्तद्गीतानुलयकलातालावधारण: ।
अवधाय प्रयोक्ता च योक्तृणामुपदेशक: ॥
एवं गुणगणोपेतस्सूत्रधारोऽभिधीयते ।

सूत्रधार शब्द की व्युत्पत्ति—सूत्रं नाटचसूत्रं धारयतीति सूत्रधार: । इस व्युत्पत्ति के आधार पर निम्न परिभाषाएँ भी की गई हैं—

(क) नाट्योपकरणादीनि सूत्रमित्यभिधीयते ।
सूत्र धारयतीत्यर्थे सूत्रधारो निगद्यते ॥

(ख) नाटकीयकथासूत्रं प्रथमं येन सूच्यते ।
रङ्गभूमि समाक्रम्य "सूत्रधार:" स उच्यते ॥

(४) प्रस्तावना—इसे आमुख एवं स्थापना भी कहते हैं ।

(क) सूत्रधारो नटीं ब्रूते मार्षवाऽथ विदूषकम् ।
स्वकार्यं प्रस्तुतांक्षेपि चित्रोक्त्या यत्तदामुखम् ॥
प्रस्तावना वा । दशरूपक-प्रकाश ३ ७८—

(ख) नटी विदूषको वापि पारिपार्श्विक एव वा ।
सूत्रधारेण सहिता संलापं यत्र कुर्वते ।
चित्तैर्वाक्यै: स्वकार्योत्थै: प्रस्तुताक्षेपिभिर्मिथ:
आमुखं तत्तु विज्ञेयं नाम्ना प्रस्तावनापि वा ॥ साहित्यदर्पण

विशेष—भास ने प्रस्तुत (स्वप्नवासवदत्तम्) नाटक में "स्थापना" का समावेश किया है । "स्थाप्यते प्रस्तूयते कथावस्तु अस्याम्" इति स्थापना—इस व्युत्पत्ति के अनुसार जिसमें नाटक की कथावस्तु प्रस्तावित या—स्थापित की जाय उसे "स्थापना" कहते हैं । नाट्यशास्त्रकारों के अनुसार स्थापना शब्द प्रस्तावना का पर्यायवाची है— "प्रस्तावनाओं" में से "प्रवर्तक" नाम की प्रस्तावना का प्रयोग किया है, जिसका लक्षण निम्नलिखित है—

कालं प्रवृत्तमाश्रित्य सूत्रधृग्यत्र वर्णयेत् ।
तदाश्रयश्च पात्रस्य प्रवेशस्तत्प्रवर्तकम् ॥ साहित्यदर्पण

(५) नेपथ्य—इसके तीन अर्थ हैं—

(क) नट की वेषभूषा—"रामादिव्यञ्जको वेषो नटे नेपथ्यमुच्यते"।

(ख) पर्दा—"नेपथ्यं स्याज्जवनिका"।

(ग) रंगभूमि।

(६) प्रवेशक—प्रवेशक एक प्रकार की दो अङ्कों के बीच की अन्तर्वार्ता है, जिसमें कि तृतीय श्रेणी के पात्रों के वार्तालाप द्वारा संक्षेप में भूत या भविष्यत् के कथांशों का निर्देश कर उनके परस्पर सम्बन्ध को प्रकट किया जाता है। प्रवेशक भी एक प्रकार का विषकम्भक ही है। यद्यपि दोनों में लघु सा अन्तर है। यह अन्तर दोनों के लक्षणों से स्पष्ट हो जाता है :—

(क) प्रवेशकोऽनुदात्तोक्त्यानीच पात्रप्रयोजितः।
अङ्कद्वयान्तर्विज्ञेयः शेषं विष्कम्भके यथा॥

(ख) वृत्तवर्तिष्यमाणानां कथांशानां निदर्शकः।
संक्षिप्तार्थस्तु विष्कम्भः आदावङ्कस्य दर्शितः॥

विशेष—विष्कम्भक एवं प्रवेशक में अन्तर—

१. विष्कम्भक प्रथम अङ्क के पहले आ सकता है—जबकि प्रवेशक दो अङ्कों के बीच में ही आता है।

२. विष्कम्भक में मध्यम श्रेणी के ही पात्र होते हैं जो संस्कृत बोलते हैं। परन्तु प्रवेशक में तृतीय श्रेणी के ही पात्र होते हैं जो तत्कालीन बोलचाल की ग्रामीण बोलियों में बोलते हैं।

भास ने "स्वप्नवासवदत्तम्" में "प्रवेशक" तथा मिश्रविष्कम्भक का प्रयोग किया है। जहाँ मध्यम तथा नीच पात्रों का प्रयोग हो वह मिश्रविष्कम्भक कहलाता है।

(७) कञ्चुकी—इसे काञ्चुकीय भी कहा जाता था। यह राजाओं के अन्तःपुर की देख-रेख का कार्य सम्भालता है और उनकी रानियों का आदेश पालन करता है। धार्मिक व सच्चरित ब्राह्मण ही कञ्चुकी हो सकता है। वह सदा एक लम्बा लबादा पहने हुये तथा हाथ में एक राजकीय छड़ी लिये चलता है। लक्षण—

(क) अन्तःपुरचरो वृद्धो विप्रो गुणगणान्वितः।
सर्वकार्यार्थकुशलः कांचुकीत्यभिधीयते॥

(ख) ये नित्यं सत्यसम्पन्नाः कामदोषविवर्जिताः।
ज्ञानविज्ञानकुशलाः काञ्चुकीयास्तु ते स्मृताः॥

(८) विदूषक—यह हास्यप्रधान पात्र है, जो विचित्र बातें कहकर नाटक के नायक का सदैव मनोरञ्जन किया करता है और विशेष रूप से प्रणय आदि कार्यों में उसकी सहायता करता है। यह अपनी बुद्धि-कौशल से नायक को अनेक विपत्तियों से भी बचाता है विदूषक प्रायः भोजनप्रिय (पेटू) ब्राह्मण होता है और इसे वसन्तक आदि नामों से सम्बोधित किया जाता है। लक्षण—

कुसुमवसन्ताद्यभिधः कर्मवपुर्वेषभाषाद्यैः।
हास्यकरः कलहरतिविदूषकः स्यात् स्वकर्मज्ञः ॥ साहित्यदर्पण

विशेष—"स्वप्नवासवदत्तम्" में राजा विदूषक को "वसन्तक" नाम से सम्बोधित करता है।

(९) स्वगतम्—अश्राव्यं स्वगतं मतम्। दशरूपक-प्रकाश, १–६४
"स्वगतम्" को "आत्मगतम्" भी कहते हैं। "स्वगतं स्वहृदि स्थितम्"।

(१०) प्रकाशम्—सर्वश्राव्यं प्रकाशं स्यात्। दशरूपक प्रकाश, १–६५ अथवा "प्रकाशं ज्ञाप्यमन्येषाम्"।

(११) जनान्तिकम्—अन्योन्यामन्त्रणं यत्स्याज्जनान्ते तज्जनान्तिकम्।

—दशरूपक प्रकाश, १–६६

(१२) अपवारितम्—

·········तद्भवेदपवारितम्।
रहस्यं तु यदन्यस्य परावृत्य प्रकाशते ॥
त्रिपताकाकरेणान्यानपवार्यान्तरा कथाम् ॥

(१३) आकाशे अथवा आकाशभाषित—आकाशे लक्ष्यं बद्ध्वा—

किं ब्रवीष्येवमित्यादि विनापात्रं ब्रवीतियत्।
श्रुत्वेवनुक्तमप्येकस्तत्स्यादाकाशभाषितम् ॥

—दशरूपक प्रकाश, १-६७

(१४) भरतवाक्यम्—संस्कृत नाटकों की यह परम्परा है कि उनका आरम्भ "नान्दीपाठ" के मंगलमय संगीत से तथा अन्त भरतवाक्य की कल्याणमयी कामना से हुआ करता है। इसी को "प्रशस्ति" कहते हैं जो निर्वहण संधि का अंग है।

प्रशस्ति का लक्षण—प्रशस्तिः शुभशंसनम्। दशरूपक प्रकाश, १—१४

अथवा—नृपदेशादि शान्तिस्तु प्रशस्तिरभिधीयते।

विशेष—यह प्रशस्ति अनुकर्त्ता भरत अर्थात् नट के मुख से निःसृत होती है अतः भरतवाक्य कहलाती है। कतिपय मनीषियों के अनुसार नाट्याचार्य "भरत" के वाक्य द्वारा प्रतिपादित होने के कारण इसका नाम भरतवाक्य पड़ा है।

---

# परिशिष्ट–२

## स्वप्नवासवदत्तम् के सूक्तिरत्न

### प्रथम अङ्क

१. अनिर्ज्ञातानि दैवतान्यधूयन्ते ।

२. काल क्रमेण जगतः परिवर्तमाना—
चक्रापंक्तिरिव गच्छति भाग्यपंक्तिः ।

३. न परुषमाश्रमवासिषु प्रयोज्यम् ।

४. नगरपरिभवान् विमोक्तुमेते–
वनमभिगम्य मतस्विनो वसन्ति ।

५. तथा परिश्रमः परिखेदं नीत्यादयति यथ यं परिभवः ।

६. तपोवनानि नाम अतिथिजनस्य स्वगेहम् ।

७. प्रद्वेषो बहुमानो वा संकल्पादुपजायते ।

८. दुःखं न्यासस्य रक्षणम् ।

९. सर्वजनसाधारणमाश्रमपदं नाम ।

१०. धन्या सा स्त्री यां तथा वेत्ति भर्त्ता,—
भर्तृस्नेहान् सा हि दग्धाप्यदग्धा ।

११. तस्मिन् सर्वमधीनं हि यत्राधीनोनराधिपः ।

१२. न हि सिद्धवाक्यान्युत्क्रम्य गच्छति विधिः सुपरीक्षितानि ।

### द्वितीय अङ्क

१. निर्वर्त्यतां तावद् अयं कन्याभावरमणीः कालः ।

२. सर्वजनमनोऽभिरामं खलु सौभाग्यं नाम ।

३. आगमप्रधानानि सुलभपर्यवस्थानानि महापुरुष—
हृदयानि भवन्ति ।

४. अद्यैव किल शोभनं नक्षत्रम् ।

### तृतीय अङ्क

१. अकरुणाः खल्वीश्वराः ।

२. अनतिक्रमणीयो हि विधिः ।

३. धन्या खलु चक्रवाकवधूः, याऽन्योन्यविरहिता न जीवति ।

४. अयुक्तं परपुरुषसंकीर्तनं श्रोतुम् ।

## चतुर्थ अङ्क

१. अज्ञातवासोऽपि बहुगुणः सम्पद्यते ।

२. गुणानां वा विशानां सत्काराणां च नित्यशः ।
कर्तारः सुलभा लोके विज्ञातारस्तु दुर्लभाः ॥

३. दत्तं चेतनं परिखेदस्य ।

४. दुखं यक्तुं बद्धमूलोऽनुरागः—
स्मृत्वा स्मृत्वा याति दुःखं नवत्वम् ।
यात्रा त्वेषा यद्विच्येह्र वाष्पं—
प्राप्ताऽऽनृण्या याति बुद्धिः प्रसादम् ॥

५. सत्कारो हि नाम सत्कारेण प्रतीष्ट, प्रीतिमुत्पादयति ।

६. सदाक्षिण्स्य जनस्य परिजनोऽपि सदाक्षिण्य एव भवति ।

७. स्त्रीस्वभावस्तु कातरः।

८. सुखं नामयपरिभूतकमकल्यवर्तं च ।

## पञ्चम अङ्क

१. प्राणी प्राप्य रुजा पुनर्न शयन शीघ्रं स्वयं मुञ्चसि ।

२. अकरणाः खल्वीश्वराः ।

३. अन्य सनपरिग्रहेणाल्प इद स्नेहः प्रतिभाति ।

## षष्ठ अङ्क

१. कातरा येऽथशक्ता वा नोत्साहस्तेषु जायते ।
प्रायेण हि नरेन्द्रश्रीः सोत्साहैरेव भुज्यते ॥

२. कलत्रदर्शनार्हं जन कलत्रदर्शनात् परिहरतीति बहुदोषमुत्पादयति ।

३. न किं शक्यं रक्षितुं प्राप्तकाले ।

४. कः कं शक्तो रक्षितुं मृत्युकाले, रज्जुच्छेदे के घटं धारयन्ति ।
एवं लोकस्तुल्यधर्मो वनानां काले काले छिद्यदे रुह्यते च ॥

५. अस्य स्निग्धस्य वर्णस्य विपत्तिर्दारुणा कथम् ।

६. परस्परगता लोके दृश्यते तुल्यरूपता ।

७. सान्निमन्यासो निर्यातयितव्यः ।

८. आर्थित्वं नाम शरीरमपराध्यति ।

—·——

# परिशिष्ट—३

## भास के भाषा सम्बन्धी विशिष्ट प्रयोग

| | |
|---|---|
| | प्रथम अङ्क |
| १. आपृच्छामि भवन्तौ | ,, |
| २. विनयादपेतपुरुषः | ,, |
| ३. सुखमर्थो भवेद्दातु इत्यादि | ,, |
| ४. न श्लिष्यते मे मनसि | ,, |
| ५. देशागतप्रत्ययाः | तृतीय अङ्क |
| ६. कः काल त्वां अन्विष्यामि | चतुर्थ अङ्क |
| ७. प्रचितपतित बन्धुजीवकुसुम···इत्यादि··· | ,, |
| ८. वाष्पा कुलपटान्तरितम् | ,, |
| ९. मधुकर पविनीलाम्··· | ,, |
| १०. मा भूयोऽवचित्य | ,, |
| ११. मेदानीमन्यथा चिन्तयित्वा | पञ्चम अ |
| १२. मेदानीं भवाननर्थंचिन्तयित्वा | ,, |
| १३. धरते खलु वासवदत्ता | षष्ठ |
| १४. सम्बन्धिराज्यमिदमेत्य महान् प्रहर्षः | ,, |
| १५. स्मृत्वा पुनर्नृपसुतानिधनं विषादः | चतुर्थं |
| १६. स्मृत्वा स्मृत्वा याति दुःख नवत्वम् | |
| १७. आर्यपुत्र इहागत्येमां कुसुम समृद्धि दृष्ट्वा सम्मानिता भवेयम् | |
| १८. अर्धमन शिलाट्टपर्कैश्च शेफालिका पूरितं मेञ्जलिम् | |

नोट—इन प्रयोगों की विशेषतायें यथासम्भव व्याकरणात्मक टिप
स्पष्ट की गई हैं।

———

